ट०—जी हाँ, वह पुराना फ़ैशन था। लेकिन अब हम लोगोंने अपने सुभीतेके लिये उनकी जगहें बदल दी हैं।

ला०—खैर, माफ कीजिये, मुझे इसकी खबर न थी। अच्छा, इस बीमारीके लिये कौनसी दवा देना आप मुना-सिब समझते हैं ?

ट०—आप जो कहें वही दूँ। कहिये तो अर्क धतूरान अर्क वधियान, आबेहराम, सत्त कुकडूँ, सब एकबारगी दे दूँ। लाना तो बोतल · शामको फिर आऊँगा। और दवा भी साथ लाऊँगा। इन्शाल्लाताला! देखियेगा सुबहतक सफा-चट! ( खानमसे ) इधर आओ इधर, जरा नब्ज तो दिखाती जाओ ; क्योंकि तुम्हें बड़ा करारा जुलाब चाहिये।

खा०—मुझे ? आपकी दुआसे मैं भली-चंगी हूँ।

ट०—यही तो खराबी है। ऐसी तन्दुरुस्ती ठीक नहीं। तुम्हारे बदनमें खून ज्यादा है, तुम्हारे सम्हाले नहीं सम्हल सकता। इसलिये थोड़ासा निकाल देना बहुत ही जरूरी हैं।

ला०—मगर यह तरीका मेरी समझमें नहीं आता कि जब तन्दुरुस्ती अच्छी है तो क्यों दवा खाये ?

ट०—इसलिये कि आनेवाली बीमारियोंसे बची रहे।

खानम—अय! आग लगे इस निगोड़े तरीकेपर। ये हकीम लोग तो और बिना बीमारीके बीमारी पैदा करते

हैं। एक जुलाब क्या इनके हाथ लग गया है, कि हर जगह जुलाब! जुलाब! ( बड़बड़ाती हुई जाती है )

ट०—अच्छा, तो मुझे रुखसत कीजिये।

ला०—लीजिये, अपनी फीस।

ट०—( लालचबख्श इधर जेबमें हाथ डालता है, उधर झटसे टरैं खाँ अपना हाथ फलाता है ) नहीं नहीं, रहने दीजिये।

ला०—अजी, मैं किस काबिल हूँ जो आपको नजराना दे सकूँ। फिर भी…

ट०—( हाथ फैलाए ) यह क्या गजब करते हैं?

ला०—अब इसको मेरी खातिर…

ट०—( झटसे लेकर ) इसकी क्या जरूरत थी? आपकी कसम, मैं कभी फीस लेता ही नहीं। मगर क्या करूँ, आपकी दिलशिकनीका भी तो ख्याल है…आदाबर्ज।

## दूसरा दृश्य

( रास्ता )

( टर्रें खाँ और दिलदार )

ट०—वाह री हकीमी ! क्यों न हो ! शुरूमेंही जब यह हाल है तो—

दिल०—आदाबर्ज़ जनाब । आपके ही इन्तजारमें बड़ी देरसे खड़ा हूँ । आपके हाथमें मेरी जान है । बचतकी कोई सूरत निकालिये ।

ट०—( नब्ज़ दिखाता है ) ओफ ओ ! तुम्हारी हालत बहुत खराब है ।

दिल—जनाब, मैं बीमार नहीं हूँ और न मैं इसके लिये आपके पास आया ही हूँ ।

ट०—अगर तुम बीमार नहीं हो, तो पहलेसे क्यों नहीं वताया मुझे ? मेरी तो फीस नब्जपर हाथ रखते ही हो गयी ।

दिल० – आपके पास आनेका असल मतलब यह है कि मैं एक मामलेमे आपकी मदद चाहता हूँ । मेरा नाम दिलदार है । मैं उस लड़कीके पीछे, जिसको आप अभी

देखने गये थे, दीवाना हो रहा हूँ। अपने बापके जुल्मोंसे वह बेचारी बहुत सतायी जा रही है।

ट०—अच्छा तो तुमको क्या पड़ी है? वह सताई जा रही है या चूल्हेमें जा रही है, तुम्हें क्या? दूसरे तुम दिल-दार हो या दिलदारके बाप हो, मुझसे उससे क्या सरोकार?

दिल०—आपसे बस मैं यही चाहता हूँ कि किसी-न-किसी तरकीबसे आप मुझसे उससे दो बातें करा दीजिये।

ट०—अब रङ्ग लायी गिलहरी। (बिगड़कर) क्यों बे, मैं हकीम हूँ या कुटरम जो मुझसे तू कुटरमी कराना चाहता है? बदतमीज—बेहूदा कहीका। अबे, जाता है सामनेसे या नहीं?

दिल०—हाँ हाँ, यह क्या गजब करते हैं; इतने जोरसे न बोलिये।

ट०—अबे, मैं हकीम हूँ, खूब चिल्ला-चिल्लाकर बोलूँगा कम्बख्त!

दिल—हाथ जोड़ता हूँ। कोई सुन लेगा।

ट०—नालायक!

दिल०—मुझपर रहम कीजिये।

ट०—मैं हकीम हूँ, खान्दानी हकीम हूँ। कुटना नहीं हूँ, जो ऐसे......

## मार मारकर हकीम

दिल०—( जेबसे रुपये निकालकर ) जनाब—

ट०—मामलेमें मदद करूँ। ( रुपये लेकर ) मैं जनाब आपसे नहीं कहता हूँ। आप तो बड़े भले आदमी हैं। आपका काम न करूँगा तो करूँगा फिर किसका? दुनियाँमें ऐसे-ऐसे वाहियात लोग हैं जो शरीफोंको नहीं पहचानते। आते ही उनसे कमीनेपनकी बातें करने लगते हैं। उन्हींपर मेरा जी जलता है।

दिल—मैं अपनी गुस्ताखीकी माफी चाहता हूँ। और—

ट०—कहाँकी गुस्ताखी? अब आप अपना साफ-साफ हाल कहिये।

दिल०—हाँ, तो बात यह है कि जिस बीमारीको अच्छा करनेको आप बुलाये गये थे, वह बिलकुल नकली है। बड़े-बड़े हकीम और डाक्टरोंने उस मरीजाको देखा मगर कोई भी असल वजह बता न सका। किसीने उसकी बीमारीका सबब दिलका धड़कना बताया, किसीने मेदेकी कमजोरी, किसीने फेफड़ेकी खराबी। गरज सबने एक नयी बात बतायी। मगर असलियत इसकी मुहब्बत है। शबनमने यह बहाना अपनी शादी रोकनेके लिये निकाला

है। चलिये, यहाँसे हट चलिये, तब मैं आपको बतलाऊँगा कि किस तरहसे आप मेरी मदद कर सकते हैं।

ट०—आपकी बातोंको सुनकर मेरे पेटमें चूहे उछलने लगे। मैं आपकी मदद करनेके लिये सारी हकीमी खाकमे मिला दूँगा।

## पहला दृश्य

( रास्ता )

( जंजाल और टर्रे खां )

### गाना ।

ज०—देखो देखो मियां ! सुनो सुनो मियां ! उमर मेरी, बीत गयी,
चोली नहीं, पहनी कभी है ।
जाओ जाओ जाओ, अभी लाओ सही साड़ी नई, पहनूं जरी में ।
ट०—आहा हा ! ज० ओहोहो !
ज०—जाओ जी जाओ मियां, कङ्गन गढ़ाओ, चोली सिलाओ,
ओढ़नियाँ भी सइयाँ, दुकनियाँसे लाओ । जाओ ॥
ट०—कसी ओढ़नियाँ लोगी मोहनियाँ,
पहले जरी, लादो अभी, रोटी बड़ी भूख लगी है ।

ज०—क्यों जी, तुम मुझे पाजेब न ब बनवा दोगे ? देखो तो पैर कैसे सूने मालूम होते हैं ? निगोड़ा एक छड़ा

तक नही। न मेरे कानमे बाली, न हाथमें कङ्गन। तुमसे यह भी न हुआ कि एक बन्दा हो गढ़ा दे। जाओ, हटो, निरी कङ्गालिन बीबी बनाकर रखा है।

ट०—( अलग ) वाह रे रुपया, तुझसे सब कुछ है। जब तू है, तब यह हरामजादी भी सीधे मुँह बोलती है। नहीं तो कम्बख्त मूण्डीकाटेसे कममे बात तक नहीं करती थी। ( प्रकट ) अरी मेरी अम्माकी पतोहू, ले गहने कितना लेगी? अभी तो हकीम हुआ हू। जरा और सब्र कर।

ज०—हकीम हुए तुम मेरी बदौलत। अगर तुम मुझे न ठोकते तो मैं भी तुम्हें हकीम न बनवाती।

ट०—मुझे पहले ही मालूम हो गया था, कि यह तुम्हारी ही कारिस्तानी है। अहाहा! कैसी खैरख्वाह बीबी है, मियाँको पिटवानेकी हर वक्त फिकिर रखती है। ( अलग ) रह हरामजादी, मैं तेरी भोली बातोंमें नही आनेका। ऐसा बदला लूँगा कि तू भी याद करेगी। ( प्रकट ) बीबी, जरा हटके खड़ी हो। देखो, कोई आ रहा है।

ज०—अच्छा, तो मैं जाती हूँ, ओढ़नी खरीदने। तुम जाओगे नही।

ट०—जरा ठहरो, मैं भी चलूँगा।

( डाक्टर लपलोसका आना )

लप०—क्यों जनाब, आप ही तो नहीं हैं जनाब टर्रे खाँ साहब बहादुर, जिन्हें गूँगेको अच्छा करनेमें कमाल हासिल है ?

ट०—जी हाँ।

लप०—मुझे आपसे कुछ राय लेनी है।

ट०—अच्छा, पहले नब्ज तो दिखाइये।

लप०—माफ कीजिये। मैं खुद डाक्टर हूँ। मैं पागलों-की डाक्टरी करता हूँ। इस वक्त मेरे पास एक गूँगा मरीज आया है, जिसको मैंने बहुत-सी दवाइयाँ पिलायी, मगर अभी उसने जबानतक नहीं हिलायी।

ट०—अच्छा, उसको आप मेरे हवाले कीजिये, मैं उसकी दवा करूँगा। और जनाब डाक्टर साहब, आपको पाकर मैं भी बड़ा खुश हुआ! क्योंकि वह औरत, जो सामने खड़ी है, एकदम पगली हो गयी है। उसका पागल-पन अजीब तरहका है। वह जिस आदमीको देखती है, उसीको अपना मियाँ यानी खसम समझती है। अगर आप मिहरबानी करके उसे अपने पागलखानेमें भरती कर लें……

लप०—बड़ी खुशीसे, बड़ी खुशीसे भरती कर लूँगा जनाब!

ट०—सबसे पहले तो उसके बदनसे ढाई सेर खून फसद लगाकर निकाल दीजियेगा। फिर उल्टे अस्तुरेसे उसका सर मुड़वा दीजियेगा। उसके बाद हर सुबह और शामको चालीस कोड़े अपने सामने गिनकर उसे लगवाइयेगा। खाने-पीनेके लिये तीन रोजमें एक गिलास पानी और हो सके तो मुट्ठीभर चना उसके लिये बहुत है। समझे आप? चौकसी खूब हो, भागने न पाये।

लप०—जी हाँ। मैं आपके हुक्मोंकी फौरन तामील करूँगा। यह आपका तरीका बहुत ही आसान और फायदेमन्द मालूम होता है।

ट०—( जंजालको पुकारकर ) अरी ओ, जरा इधर तो आओ। इनसे हमने कह दिया है। इन्हींके साथ चली जाओ। यह उधर ही जा रहे हैं। ( लपलोससे ) देखिये, पूरी खबरगीरी रखियेगा।

ज०—देखो मेरे मियाँ, देर न लगाना। तुम भी आना जरूर।

लप०—( अलग ) मेरे मियाँ! अजीब पागलपन है, अच्छा!

( जंजाल और लपलोसका जाना )

ट०—हाँ हाँ, चलो पसन्द तो करो, मैं आता हूँ।

( अलग ) रह हरामजादी । जैसेको तैसा मिला । नौ नकद न तेरह उधार ।

( दिलदारका आना )

दिल०—जनाब मुझको देखिये जरा । हकीम बननेमें कोई कसर तो नहीं रही ? भला कोई पहचान तो नही सकता अब ?

ट०—अजी नहीं । अब तो मलकुलमौत भी धोखा खा जायेंगे ।

दिल०—अच्छा तो मिहरबानी करके दो-चार दवाइयोंके बड़े-बड़े नाम बता दीजिये, ताकि उन्हें मैं बोलचालमे मौकेपर इस्तेमाल करूँ ।

ट०—इसकी कोई जरूरत नहीं । बस, पोशाक काफी है । मैं खुद इसको नही जानता । मैं भी बिल्कुल तुम्हारी ही तरह खोखलू हकीम हूँ ।

दिल०—यह क्या ?

ट०—अजी मैं तो सच कहता हूँ । मैं तो कसम खानेतककी भी हकीमी नहीं जानता । मगर तुम अब मेरे चेले बने हो । तुमसे क्या छिपाऊँ ? देखो, कहीं भण्डा न फोड़ देना ।

दिल०—सचमुच ?

ट०—हाँ। मैं तो जबरदस्ती हकीम बनाया गया। मुझे सपनेमें भी नही ख्याल था कि मैं इतना काबिल हूँ। सारी हकीमी मुझे योंही आ गयी। ऐसे गदहोंसे पाला पड़ा था। क्या कहूँ? जो कम्बख्तोंको एक दफे सूझ गयी, उसीके पीछे पड़ गये। खैर, जब देखा कि वे लोग मुझे हकीम बनानेपर तुले बैठे हैं, तो भई मजबूरी थी। फिर तो हर तरफसे मेरी बुलाहटपर बुलाहट आने लगी। अगर, यही हाल रहा तो मैंने भी पक्का इरादा कर लिया है कि जिन्दगीभर हकीमी ही करूँगा। बड़ा अच्छा पेशा है। चाहे हम गलती करें या बेवकूफी करे, हमारा मिहनताना कहीं नहीं जाता। हमारी गल्ती हमारे सर नहीं मढ़ी जाती उल्टे बीमारके मत्थे जाती है। अगर कोई दर्जी कपड़ा सत्यानास कर दे तो उससे कपड़ेका दाम धरा लेते हैं। मगर हम लोग चाहे सैकड़ों आदमियोंका सफाया कर दे, कुछ परवाह नहीं। कोई चूँ नहीं कर सकता। बल्कि ऊपर-से हम लोग डाँट बताते हैं; क्योंकि हमलोग कसूर नहीं करते। जो मरते हैं, उन्हींका कसूर होता है। हमारे इस पेशेकी इतनी बड़ी इज्जत खासकर मुर्दोंकी ईमानदारी और शराफतपर कायम है; क्योंकि यह बेचारे कभी शिका-यत करने नहीं आते कि हमको फलाने हकीमने मार

डाला, बल्कि अपने सरपर सारा कसूर लेकर चुपचाप पड़े रहते हैं।

दिल०—मुर्दोंकी शराफतका क्या कहना है। इस बातमें वे लोग बड़े भलेमानस होते है।

ट०—( कुछ आदमियोंको देखकर ) देखो ये लोग हमारे ही पास आ रहे हैं। चलो, हमें तुम रास्तेमें मिलना।

( दिलदारका जाना )

( रामफल और द्वारकाका आना )

राम०—( द्वारकासे ) देखो जी घबड़ाइयो मती। जांदे वाने कछु टिरपिर कीन्ही, द्वै लपोटा शारेको दे हैं। तुरन्तई हकीम बनि जइ है · लो हकीम साहब, तुम्हारो लैं एक मरीज लइ आये।

द्वारका—क्या कहें हकीम साहब। मेरी स्त्री छः महीनेसे पड़ी है। ( टर्रे खाँ हाथ फैलाता है कि कुछ मिले ) बस, हजूरका ही भरोसा है। आपका ही नाम सुनकर आया हूँ।

ट०—उसे हुआ क्या ?

द्वा०—मैं क्या बताऊँ, क्या हुआ ? न जाने कितने हकीम आये। किसीने दमा बताया, किसीने तपेदिक, किसीने सरसाम। गरज, कि सब मिलकर सब बीमारियों-की फेहरिस्त बता गये।

ट०—अच्छा, तो उसकी हालत बताओ।

द्वा०—सूखकर काँटा हो गयी है। पेट बहुत फूल गया है। दिन-रात पानी ही माँगा करती है।

टट—( हाथ फैलाये हुए ) मगर मतलबकी बात बोलो।

द्वार०—मतलब यही है कि हजूरसे पूछने आये हैं कि क्या करें अब?

ट०—क्या अगड़म बगड़म बकते हो? मेरी कुछ समझमें नही आता।

राम०—हकीम शाहब, इनकी मेहरुआ मान्दी है। और जे तुम्हारो लै पाँच रुपइया लई आए है। ऐशो कुछ जतन बताओ कि शुशरी चङ्गी हो जाय। शमझे? हाँजी रुपइया दीजो जी।

ट०—( रुपये पाकर ) अब मेरी समझमे सब आ गया। यह आदमी खूब साफ कहता है। तुम्हारी बीबी छः महीनेसे बीमार है। पानी ही पीती है। हाथ-पैर सूख गये हैं। मगर पेट फूला है। यही बात है न?

द्वार०—हाँ, बस यही।

ट०—अच्छा, एक नाँदमे तीन पीपे मिट्टीका तेल छोड़ना। अच्छा और एक सेर कड़वा तेल। उसीमें तुम अपनी बीबीको सरके बल खूब गोते दे-देकर धूपमें

खड़ी कर देना। इनशाल्लाताला—बहुत जल्द सारा मज मय मरीजके एकदम रफूचक्कर हो जायगा। समझे ?

द्वार—हाँ, हकीम साहब, आप गुसइयाँ हैं।

ह०—और सुना ? जब मर जाय तो बहुत गहरा दफन करना ताकि फिर मर्ज उभड़नेका डर न रहे।

( द्वारका और रामफल जाते हैं )

---

( खूसटबेग और चौधम )

खूसट०—जितनी हो ज्यादा उमर बढ़ती है उतना ही ज्यादा तजुरबा इस बातका होता है कि बुढ़ापेमें औरतकी बड़ी जरूरत है। यह मुझ जैसे तजुरबेकार लोगोंके ही मुँहसे कहते अच्छा मालूम होता है कि बिना औरतके जिन्दगी दो कौड़ीकी, इसलिये इस अस्सी बरसकी उमरमें मैंने फिर शादी ठहरायी। मगर कुछ दालमें काला मालूम होता है; क्योंकि मैंने दिलदारको इस मुहल्लेमें कई एक दफे चक्कर लगाते देखा है।

चौ०—अजी मौलाना, खूसटबेग, सलाम।

## मार मारकर हकीम

खूसट०—सलाम, सलाम भाई ससुराली नौकर। कहो क्या हाल है ?

बौ०—आज कुछ न पूछिये। दो-दो हकीम आये हैं। हकीम टर्रे खाँ मय अपने असिस्टेण्टके तशरीफ लाये हैं। बड़ी-बड़ी मुलतानी दवाइयाँ मँगवायी जा रही है। यह देखिये नुसखा "उस्तुखुद्दूस" लानेके लिये मुझको भेजा है। सारा बाजार छान डाला, कहीं नहीं मिलता।

खूसट—मेरी बात सुन। मुझे तू वहाँ किसी तर्कीब-से छिपाकर ले चल।

बौ०—कहाँ—जनानखानेमें? वाह! किसी भटियारेका घर मुकर्रर किया है क्या आपने? नहीं जनाव,वहाँ हकीम साहवानको छोड़कर कोई बाहरी आदमी नहीं जा सकता।

खूसट—अरे भाई,कहना तो मान। तेरे ही मालिकका फायदा है। मुझे मालूम हुआ है कि दिलदार आज ही रातमे शवनमको मय चारपाईके उठा ले जानेवाला है। समझा? इसीलिये तुझसे कहता हूँ कि मुझको छिपा-कर जनानखानेमें ले चल और चुपचाप शवनमकी चार-पाईके नीचे लेटा दे, ताकि दिलदारका दाँव न चले। समझा? दो आने पैसे दूँगा।

बौ०—नही हो सकता।

खूसट—अच्छा चार आने ।

चौ०—नहीं ।

खूसट—आठ आने, बारह आने ।

चौ०—उहुँक ।

खूसट—बस, एक रुपयेसे ज्यादा न दूँगा। यह देख ।

चौ०—अच्छा लाइये। और दो आने ढोलाईके पड़ेंगे । लाइये, पैसे भी निकालिये ।

खूसट—भई, पैसे तो नहीं दूँगा ।

चौ०—अच्छा, आइये । इस चद्दरपर बैठ जाइये ।

(खूसटबेगको चद्दरमें खूब कसकर बाँधता है)

आपको "उल्लुखुद्दूस" बनाकर ले चलूँ । मगर समझ लीजिये, बिना पैसे लिये सरसे गठरी न उतारूँगा । अच्छा, मगर खबरदार, वहाँ कुछ बोलियेगा नहीं, वरना पकड़े जाइयेगा ।

---

( लालचबख्शका मकान )

दिलदार और शबनम

## गाना

दिल०—इधर तो जरा डालो नजर मेरी प्यारी।

शब०—है कौन मुआ आया बड़ा कहने मुझे प्यारी।

दिल०—तड़प-तड़प जान गयी।

शब०—आहा! पहचान गयी।

रूप बदल करके मोहन आये मन मगन भये।

दिल०—होये अचल प्रेम मिलन अब तो यह जतन रहे।

सुन लो मेरी जान। देके जरा ध्यान।

फन्देजी गहरे हैं फाँसेके ठहरे हैं चकमा भरा है बड़ा—इधर तो जरा०

( बौड़मका सरपर गठरी लिये हुए आना )

बौ०—लीजिये हकीम साहब, उतरवाइए अपना "उस्तुखुद्दूस"। तोबा! इतना भारी नुसखा आपको मेरे ही सर पटकना था।

दिल०—अरे कय अदद 'उस्तुखुद्दूस' उठा लाया।

बौ०—बड़ी मुश्किलसे तो एक मिला है। आप कहते

है कि कय अदद।

दिल०—अच्छा, उतारता क्यों नहीं ?

बौ०—ठहरिये साहब। ढोलाईके दो आने पैसे तो पहले ले लें। अजी मौलाना साहब ! लाइये पैसे, नहीं तो पटकता हूँ यहीसे।

शब०—उई ! कौन है इसमें ?

बौ०—अरे ! वाह ! बिटिया बोलने लगीं। बोलने लगी ( जल्दीसे गठरी उतारकर ) अरे सरकार जबान खुल गयी, दौड़िये…

(दौड़ता हुआ बाहर जाता है )

दिल—( गठरी जल्दीसे खोलता है ) अररर ! गजब हो गया।

शब०—क्या है दिलदार ?…अरे ! मेरे परवर दिगार !

खूसट—( गठरीके भीतरसे सिर्फ सर निकालकर ) क्यों बे हरामजादे, हकीम बनकर आया है ? अररर !

( शबनम झट एक झाबेसे खूसटबेगको ढक देती है और दिलदार दनसे झावेपर बैठ जाता है। )

( लालचबख्श, बौड़म और टर्रे खाँका प्रवेश )

लालच—मेरी लड़की बोलने लगी ? वाह, हकीम टर्रे खाँ साहब, आप और आपके शागिर्द दोनोंको मुँहमाँगे इनाम दूँगा।

ट०—( टोपीसे अपने मुँहपर जल्दी-जल्दी पङ्खा करता हुआ स्टेजपर बड़ी तेजीसे टहलता है ) ओफ ओ! कम्बख्त इस बीमारीने तो मुझे बड़ा परेशान किया।

लाल०—ओहो! मेरी लड़कीकी जबान खुल गयी!

शब०—जी हाँ, खुल गयी। मगर यही कहनेके लिये खुली है, कि मैं हर्गिज यह शादी नहीं करूँगी।

लाल०—अररररर!

( शबनम बड़े जोशके साथ लगातार बोलती चली जाती है और लालचबक्श सख्त चकराता है। उसे कुछ बोलनेका मौका ही नहीं मिलता। शबनम आगे बढ़ती जाती है और वह पीछे हटता जाता है। इस तरहसे वह स्टेजमें चारों तरफ घुमाया जाता है।)

शब०—कुएँमे कूदूँगी, जहर खाऊँगी। मगर यह शादी नही करूँगी।

लाल०—क्या, क्या?

शब०—मैं दीवानी हूँ, मैं पागल हूँ, मैं किसीकी न सुनूँगी, न सुनूँगी।

लाल०—अगर—

शब०—सारी बातें फजूल। मैं न मानूँगी। चाहे कोई जबह कर डाले। सूलीपर चढ़ा दे। फाँसी लगा दे। मगर नही नही, मैं नही माननेकी।

लाल०—मैं—

शब०—बस, अब मैंने दिलमें ठान ली है। जो हो सो हो। बलासे खाल उधेड़ ली जाये। मगर यह शादी नहीं करूँगी।

लाल०—लेकिन—

शब०—दुनियामें कोई भी मेरे इस इरादेको तोड़ नहीं सकता।

लाला०—मुझे…

श०—अबतक मेरी जबान बन्द थी। लेकिन अब मेरी जबान चली है और इसलिये चली है कि माँ-बापकी आँखों-के सामनेसे लालचके पर्दको हटा दूँ। उनके वज्रसे कलेजे-को अपनी आहोजारीसे दहला दूँ। दुनियासे इस जुल्मको मिटा दूँ।

लाल०—यह—

शब०—मैं जालिमोंकी बातोंको नहीं सुन सकती। मैं बेरहम जल्लादोंके फेरमें नहीं पड़ सकती।

लाल०—यह शादी जरूर होगी।

शब०—हर्गिज नहीं। मेरी मौत मुझे बचायेगी। यह कुर्बानी खाली मुझीको इस जुल्मसे नहीं बचायेगी, बल्कि हजारों लाखों बेकस और बेजबान बच्चियोंके रास्तेसे इस जुल्मके काँटेको हटा देगी।

ट०—देखिये जनाब दवाका असर। जबानको इतना चला दिया कि कोई रुकावट ही नहीं रखी।

लाल०—अरे हकीम साहब, देखते क्या हैं? इस चुड़ैलको फिर गूँगी कर दीजिये।

ट०—यह तो अब नहीं हो सकता। मगर हाँ, कहिये तो आपको बहरा कर दूँ।

लाल०—अच्छा, रह हरामजादी, तेरी आज ही खूसट-बेगसे शादी किये देता हूँ।

शब० मेरी लाशके साथ।

ट०—( लालचबख्श से ) जरा ठहर जाइये, मैं इसको दूसरी दवा देता हूँ।

लाल०—नहीं नहीं, यह बीमारी नहीं अच्छी हो सकती।

ट० – खातिर जमा रखिये, मैं सारी बीमारियोंकी जड़ ही उड़ाये देता हूँ। अरे, म्याँ शागिर्द! देखो, यह दिलदार-की मुहब्बतमें मतवाली है और खूसटबेगकी तरफसे नफरत होनेकी वजहसे दीवानी है। और घरवालोंके दबाव और जबरदस्तियोंसे पागल हो रही है। इसके लिये सिर्फ एक ही दवा है। उसके देनेमे तुम बहुत जल्दी करो। नहीं, जहाँ आज इसकी शादी हुई और यह हमेशाके लिये हाथसे गयी। समझे? इसलिये जबरदस्ती भागीदनका जुलाब पिलाकर

तुरन्त लिफाही गोलियाँ खिला दो। खानेमे जरा हिच-किचायेगी; मगर तुम समझदार आदमी हो। सब सम्हाल लेना। देखो, जल्दी करो। जाओ, इसे फुलवाड़ीमे ले जाकर जरा टहलाओ। और फौरन दवाइयाँ दो। तबतक मैं मुन्शी लालचबख्शके साथ बाते कर रहा हूँ।

दिल०—अच्छा आइये, आप इधर मेरे मोढ़ेपर बैठ जाइये।

( टरें खाँ झावेपर बैठता है और शबनम और दिलदार बाहर जाते हैं )

लाल०—क्यों जनाब, यह आपने कौन-सी दवाइयोंका नाम लिया? मैंने तो इनको कभी सुना ही नहीं।

ट०—ये दवाइयाँ खास मेरे नाना जानकी ईजाद की हुई हैं। जी हाँ, पेटेण्ट हैं—पेटेण्ट। मरते वक्त तरकेमे उन्होंने यही तो एक चीज छोड़ी है मेरे लिये।

लाल०—भला आपने कभी ऐसी गुस्ताखी देखी है?

ट०—जनाब, वह नयी रोशनीकी गर्मी है। एक तो औरते यों ही कमअकिल, दूसरे नयी रोशनीकी जरा आँच जो लगी, बस इनसे उबल पड़ी। और वन, टू, थ्री हो गयी।

( जंजालका झाड़ू लिये हुए आना )

ज०—अरे ओ मूण्डीकाटे! अरे ओ निगोड़े! तेरी दाढ़ीमें आग लग जाय। कहाँ गया वह हरामी हकीम?

ट०—अररर ! यह हरामजादी पागलखानेसे कैसे छूट गयी ? कौन है तू, क्या चाहती है ?

ज०—क्यों रे निपूते हरामी, जान लेनेके लिये अपने बापके साथ भेजा था ? नासकाटा, खूनी, कस्साई !

ट०—यह पगली कौन है ? निकालो इसको अभी ।

लाल०—हकीम साहब, इस बेचारीको अच्छा कीजिये ।

ट०—बिना फीसके ? हर्गिज नहीं ।

ज०—ले मूण्डीकाटे, मैं देती हूँ फीस !

( जन्जाल झाड़ूतानके मारने दौड़ती है, टर्रे खाँ झावेपरसे उठके भागता है, वैसे ही खूसटबेग झाबा लिये खड़ा हो जाता है )

चौ०—अरे ! मेरा "उस्तुखुद्दूस !"

लाल०—अररर ! यह क्या ?

खूसट०—( टर्रेखाँको पकडकर ) क्यों बे बदमाशोंका जमादार, हकीम बना हुआ है ? कहाँ गया तेरा असिस्टेण्ट दिलदार ?

लाल०—अरे गजब ! दिलदार ? जिसको मैं अपने मुहल्लेमें नहीं आने देता था, वही ?

खूसट०—जी हाँ, वही इसका शागिर्द बना हुआ है । और शबनमको यहाँसे साफ उड़ा ले गया ।

लाल०—पकड़ो—पकड़ो, लोगो ! दौड़ो। कहाँ गयी शबनम ? कहाँ है वह हरामजादा दिलदार ?

( बौड़मका जाना )

हाय ! गजब ! कोई जल्दी जाओ थानेपर। कोतवाल साहबको खबर कर दो। थानेदारको बुलाओ। सिपाही-को लाओ। मैं इस पाजीको अभी-अभी जेलखाने भिज-वाता हूँ।

( चरकट और बौड़मका आना )

बौ०—हजूर, शबनम और दिलदारका कहीं पता नहीं है।

लाल०—अरे भाई, जल्दी स्टेशनपर जाओ। चौराहों-पर जाओ।

( चरकट और बौड़मका जाना )

लूसट०—( रोता है ) हाय ! हाय ! दिलदार ले गया। हाय ! मैं अभी पुलिसको लाता हूँ और इस हरामजादे बदमाशको फाँसीपर चढ़वाता हूँ। ( जाता है )

ट०—अब मालूम होता है कि हकीमीसे भी बड़ा कोई ओहदा मुझे मिलनेवाला है।

ज०—क्यों मेरे मियाँ, क्या तुम्हें लोग फाँसी दिल-वायँगे ?

ट०—देख तो रही हो बीवी।

ज०—अगर तुमने कुछ लकड़ियाँ काटके रख छोड़ी होतीं, तो कुछ दिनोंके लिये तसल्ली तो होती मुझे!

ट०—जा भाग। जलेपर नमक छिड़क रही है, कम्बख्त।

ज०—नहीं, मैं यहाँपर तुम्हारी मौततक हिम्मत दिलाती रहूँगी। जबतक फाँसीपर न चढ़ लोगे, तबतक मैं नहीं टलनेकी।

ट०—हाय! अब मुझे मालूम हुआ, कि जितना ही ओहदा बड़ा होता है, उतनी ही ज्यादा उसमे जान खतरे-में होती है। ( लालचबख्शसे हाथ जोड़कर ) मुझे अच्छी तरह मार-पीटकर यह मामला तय नही कर सकते?

ज०—नही, बस पुलिस तय करेगी।

ट०—तब तो इन्शाअल्ला हड्डी-पसली सब दुरुस्त हो जायेगी।

( शबनम और दिलदारका आना )

दिल०—जनाब, जिसको कि आपने अपने घर और मुहल्लेसे निकाल दिया था और जिसके कब्जेमें अभी आपकी लड़की थी और जो अगर चाहता तो अबतक उससे निकाह कर लेता, वही आपकी लड़की आपको

सही-सलामत लौटाता है। और अपने सब कसूरोंकी माफी माँगता हुआ मैं आपसे यह अर्ज करता हूँ कि अभी मुझे खबर लगी है, कि मेरे चाचा मर गये और मुझे अपनी तमाम जायदाद्का वारिस बना गये। इसलिये मैं हाथ जोड़कर आपसे मिन्नत करता हूँ, कि अब आप शबनमको अपने हाथसे मुझको दें।

ट०—(अलग) फरमाया चाचा सादीने, यह बातें करता है या करीमा पढ़ रहा है?

(चरकट और बौड़मका आना)

च०—अभी-अभी मुझको खबर लगी है हजूर, कि खूसटबेगपर बीस हजारकी डिग्री हो गयी।

लाल०—बेटा दिलदार, तुम्हारी शराफतसे मेरी तबीयत बहुत खुश हुई और खुशी-खुशी शबनमका हाथ तुम्हारे हाथमे देता हूँ। तुम दोनों खुश रहो, आबाद रहो। फलो फूलो, हर आफत से बचो।

शब०—आमीन। आमीन।

दिलदार०—जनाब हकीम टर्रे खाँ साहब! यह सब आपकी बदौलत हुआ। इसलिये इस खुशीमें आपको बहुत कुछ दूँगा।

ट०—कुछ नहीं, बस मैं यही चाहता हूँ, कि मुझे आप

लोग सचमुच हकीम बना दीजिये। यही मेरे लिये बहुत है।

लाल०—क्यों जनाब, आप हकीम नहीं हैं तो हैं आप किस मर्जकी दवा ?

ट०—ऐसी बेढब बीमारी अच्छी करनेपर भी फिर आप पूछते हैं कि मैं कौन हूँ ? और बीबी, खबरदार, आज-से मेरे ओहदेके मुताबिक तुझे मेरी इज्ज़त करनी पड़ेगी।

( लूसटवेग पुलिसको लेकर आता है )

लाल०—हाय ! हाय ! यह कौनसी आफत आ गयी।

थानेदार०—आपकी लड़कीको दिलदार नामका बद-माश भगा ले गया है ? क्यों जनाब ?

लाल०—किस हरामजादेने आपसे यह कहा ? मालूम होता है किसी बदमाशने मेरी इज्ज़त लेनेके लिये यह झूठी खबर उड़ायी है।

च०—जी हाँ, झूठी खबर।

चौ०—झूठी खबर। महज इज्जत लेनेके लिये।

लाल०—दिलदार तो मेरा सगा दामाद है। उससे तो मेरी लड़कीकी अभी-अभी शादी हुई है।

लूसट—हाय ! हाय ! यह क्या गजब हो गया ?

थाने०—( लूसटवेगसे ) क्यों जी, तुमने यह झूठी रिपोर्ट क्यों लिखायी और पुलिसको फजूल तकलीफ दी ?

ट०—और एक शरीफ आदमीकी इज्जत ली? अब कहो बच्चा, जेलखाने भिजवाऊँ?

खूसट—नहीं साहब, झूठी रिपोर्ट नहीं है।

थाने०—चुप बदमाश कहींका, अभी तुझको दफा १८२ में चालान करता हूं।

लाल०—और हतकइज्जतीका मुकदमा मैं चलाऊँगा।

खूसट—अरे बाप रे!

बौ०—कहो दोस्त "उस्तुखुद्दूस"।

च०—उर्फ "चुगतबेनजीर"।

लाल०—आइये, थानेदार साहब! आइये, मेरी लड़कीकी शादीकी खुशीमें आप भी शरीक जलसा होइये। कोई जाओ, नाचनेवालियोंको बुलाओ, ताकि कोई अङ्गरेजी चीज गाकर जलसेका रंग दुबाला करे।

थाने०—देखो जी सिपाहियो, इस बुड्ढे खूसटबेगको बाँध लो, ताकि भागने न पाये। सुबह चालान करेंगे।

बौ०—( खूसटबेगसे ) कहो दोस्त, बुढ़ापेमें औरतकी बड़ी जरूरत होती है। क्यों?

( नाचनेवालियोंका आना और गाना )

When tender young virgins look pale and complain
You may send for a dozen great doctors in vain;

## मार मारकर हकीम

All give their opinion and pocket their fees,
Each writes her a cure, though all miss her disease.
Powders drops,
Juleps, slops,
A cargo of poison from physical shops,
Though they physic to death the unhappy poor maid,
What's that to the doctor since he must be paid ?
Would you know how you may manage her right ?
Our doctor has brought you a nostrum to night.
Never vary
Nor miscarry
If the lover be but the apothecary. ( Fielding )

# आँखोंमें धूल

( Moliere' s L' Amour Medecin )

यह फ्रांसीसी प्रहसन पहले पहल १६६५ की १५ वीं सितम्बरको "वारसेल्स" और फिर उसी महीनेकी बाईस तारीखको 'पैलेस रोआयल'मे खेला गया। डाक्टरी विद्या॰ की हालत वास्तवमें उन दिनों ठीक न थी। और मोलि- यरने इसमे वही बुराइयाँ दिखायी थीं,जो उस वक्त सबको मालूम थी। कुछ लोग कहते हैं, कि एक दफे एक वेवकूफ डाक्टरने मोलियरसे उनकी बीमारीमें वहुतसे रुपये ठग लिये थे, जिसकी कसर इस प्रहसनमे निकाली है Sgana- relle ( गोबर चन्द ) का पार्ट मोलियर खुद ही किया करते थे।

मैंने इसका भावानुवाद १९१२ में किया और उसी साल यह इन्दुमे प्रकाशित हुआ। परन्तु उस समय इसपर हिन्दुस्तानी कलई ठीक नही चढ़ी थी। इसलिये दूसरी दफे इसपर फिर नये सिरेसे घुटाई हुई है। दृश्योंकी काट- छाँटके साथ इसका असली भावतक साफ उड़ा दिया

गया है। सिर्फ इसका आधार लेकर उसमें कुछ अपना मसाला मिलाकर इसे हिन्दुस्तानी साँचेमें ढालनेकी कोशिश की गयी है। उम्मीद है, कि खुश-मिजाज पाठक पहलेसे अब इसमें जमीन-आस्मानका फर्क पायेंगे और मेरी पहली ग़लतियोंको माफ करेंगे।

गोंडा
दिसम्बर—१६१६

जी० पी० श्रीवास्तव

पात्र पात्री

१, गोबरचन्द—केतकीका बाप। १, केतकी—गोबरचन्द की लड़की।

२, मोहन—केतकीका चाहनेवाला। २, चञ्चल—केतकीकी सहेली।

३, टेसू—गोबरचन्दका नौकर।

४, घौंकलदास—गहना बेचनेवाला।

५, पचकौड़ी मल—तस्वीरोंका सौदागर।

६, निहालचन्द—गोबरचन्दका भतीजा।

७, शैतान अली—डाक्टर।

८, जल्लादराय—डाक्टर।

९, जुलाबहुसेन—हकीम।

१०, होड़पचन्द्र चाण्डाल—बंगाली होमियोपैथिक डाक्टर

११, उपासानन्द—वैद्य।

१२, सोहन।

१३, मदन।

१४, बजरंग।

---

# आँखोंमें धूल

## प्रथम अङ्क

### पहला दृश्य

( गोबरचन्दका मकान )

( गोबरचन्द, धौंकलदास, पचकौड़ीमल, निहालचन्द, टेसू )

गोबर०—हात ! तेरी जिन्दगीकी ऐसी तैसी । जब देखो, मुसीबत ही मुसीबत । और वह भी कम्बख्त अकेले नहीं आती । जब आती है तब ढेरों आती है । हाय ! मेरी एक ही बीबी थी । वह एक जमाना हुआ, मर गयी ।

पच०—तो आपको कितनी दरकार थी ?

गोबर०—अरे भाई, वह तो मर गयी । क्या कहूँ, जब ख्याल करता हूँ, तो आँखोंमे आँसू आ जाते हैं ।

टेसू०—( अलग ) मारे डरके ।

गोबर०—उसकी चाल-ढालसे तो मेरे नाकों दम

था। जबतक वह जीती रही, हर घड़ी लड़ाई हुआ करती थी। वह मर गयी, अब रोता हूँ। अगर जीती होती, तो अब भी हम दोनों मारपीट करते। लड़के तो दरजनों हुए।

टसू०—( अलग ) सालभरमें तीन-तीनके हिसाबसे।

गोबर०— मगर अब ईश्वरकी कृपासे एक ही लड़की रह गई है। वह भी मेरी जानकी आफत है; क्योंकि न तो वह किसीसे हँसती है और न बोलती है। हमेशा रंजमें डूबी रहती है। मालूम ही नहीं, क्यों? मैं हैरान हूँ! क्या करूँ, क्या न करूँ! ( निहालचन्दकी तरफ ) तुम मेरे भतीजे हो। ( सोहनकी ओर ) तुम मेरे पड़ोसी हो। ( सेठ और मलकी तरफ ) आप लोग मेरे दोस्त हैं।

टसू०—और मैं आपका सगा नौकर हूँ।

गोबर०—भाइयो! ईश्वरके लिये कोई सलाह बताओ।

घौं०—जदी मेरेको पूछो ओ तो भाई मेरी शमझमे जेई आवे ऐ, कि लला लुगाई शुशरी गेहणोंईशे खुश होय ऐं। हमनने अपनी जोरुआको जाई तरेशे राजी राखी ऐ। वो रांड तो मौत बकें झके ऐ। छे छे फीटकी जूतीशे बात करे ऐ। लला झूठी नाई कहे ऐं। जे देखो चान्द शुशरो गंजो हो गओ। परन्त जहाँ पीतलकी एक हँशुली ला दीन्हीं और कह्यो शेणो ऐ शेणो। तहाँ शुशरी मइया-

भइया मोको कहेण लागे ऐ। बश-वश गेहणो दो लला बाको गेहणो। शमजे?

टेसू०—वाह जी धौंकलदास वाह! नीमकी पत्तियाँ बहुत खा गये आज।

पच०—भई, अगर मैं आपकी जगहपर होता तो अच्छी-अच्छी तस्वीरें लाकर उसके कमरेको सजा देता. जिनकी वजहसे उसका दिल बहलता रहता।

सोहन—मेरी राय तो यह है, कि इन सब झगड़ोंको छोड़िये। उसकी शादी वहीं कर दीजिये, जहाँ लगी हुई है।

निहाल०—ना ना ना, कही ऐसा कीजियेगा भी नही। देखते नही, वह कैसी मरीजसी है? चलना-फिरना तो ऐसे ही भारू है। शादी करके अपने सरपर हत्याकी गठरी बाँधियेगा? लड़का होते ही वह बच नहीं सकती।

टेसू०—( अलग ) और मेरी राय यह है, कि उसे किसी टापूके भरतीवालेके हवाले कर दीजिये। वह बेखटके चराईपर भेज देगा। बस, झगड़ा पाक हो।

गोबर०—हूँ। सलाहे तो सब बहुत नेक हैं, लेकिन कोई मतलबसे खाली नहीं। सेठजी, तुम तो करते हो गहनोका कारबार। तुम तो चाहोगे ही कि किसी सूरतसे

मेरा गहना बिके। और भइया पचकौड़ीमल, तुम्हारी तो तस्वीरोंकी दूकान है। तब तुम ऐसा क्यों न कहो ? (सोहनकी तरफ) और जिसके साथ इसकी शादी लगी हुई है, वह है तुम्हारे चचाका लड़का। तुम्हारे मनमे तो यही है कि मेरा सब धन लूटकर अपने चचाका घर भरो। और मेरे प्यारे भतीजे साहब! क्या मजेसे तुम मेरी जायदादके मालिक बनना चाहते हो। मैं खुद ही उसकी शादी नहीं करूँगा। मगर इसलिये नहीं कि मेरी दौलत तुमको मिले। (अलग) वाहरी मतलबकी दुनिया! कैसी सफाईसे आँखों मे धूल झोंकती है।

टेसू—आखिर मेरी ही राय पक्की निकली।

चाहे दोज़खमें जाये या बहिश्तमे, हमें तो हलुआ-रोटीसे काम।

टेसू—( फीस देकर अलग ) मियाँकी जूती मियाँके सर। खैर, आठ ही निकले। बाकी रकम बक्स तोड़नेके मिहनतानेमे जमा कर ली।

डाकृर—( रुपया लेकर अलग ) कैसी आँखोंमे धूल झोंकी है!

टेसू—( अलग ) कैसी आँखोंमें धूल झोंकी है!

---

## पांचवां दृश्य

### गोबरचन्दका मकान

( गोबरचन्द अकेला )

गोबर०—ईश्वरने कान क्यों दिये हैं? सिर्फ अपने मतलबकी बात सुननेके लिये। नहीं, तो दुनियामे रहना मुश्किल है। लड़की मेरी, मगर उसकी शादीकी फिकिर तमाम मुहल्लेवालोंको सताये है। अगर शादी करूँ तो रुपयेके रुपये दूँ और लड़कीसे भी हाथ धोऊँ। और खासकर इस जमानेमें जब नौकरोंको मिर्चके भर्त्तीवाले

एक सिरेसे चर गये। पाला-पोसा, बड़ा किया मैंने और अब वह किसी लायक हुई तो फायदा उठाये कोई और। ऐसा गोबरचन्द बेवकूफ नहीं है कि अपना घर पानीमें करके दूसरेके घरमे रोशनी पहुँचाये। ईश्वर सलामत रखे, हिन्दुस्तानी साहब और मेम साहबोंको, जिन्होंने लड़कों-लड़कियोंकी शादीका बोझ उनके माँ-बापके सरसे अलग कर दिया और शादीकी उमर बड़ी लम्बी तान दी। जमानेकी धारा अपने मतलबकी जो पायी, चट इस झगड़ेके गट्ठरको फेंक, मैं इस झँझटसे दूर भागा। हुँ! रुपया जमा किया है अपने लिये या किसीके बापके लिये? रुपया भी अपने पास ही रखूँगा और लड़की भी।

(चञ्चल बेतहाशा दौड़ती हुई आती है और गोबरचन्दको जानकर नहीं देखती और बड़ी देरतक स्टेजपर इधर-उधर परेशानीमें दौड़ती है)

चञ्चल—हाय! हाय! कैसी आफत आ गयी। हाय! बेचारे गोबरचन्द! अरे! तुम कहाँ मिलोगे? तुम्हें मैं कैसे बताऊँ?

गोबर०—(अलग) आयँ! यह क्या कह रही हैं?

चञ्चल—(दौड़ती हुई) हाय अभागे गोबरचन्द! हाय बदनसीब बाप! तुम्हें यह कैसे सुनाऊँ?

गोबर०—(अलग) क्या हुआ क्या?

चञ्चल—हाय ! प्यारी वहन !

गोबर०—अरे, मैं बरबाद हो गया !

चञ्चल—( दौड़ती हुई ) हाय !

गोबर०—( अब चञ्चलके पीछे दौड़ता है ) चञ्चल ! ओ चञ्चल !

चञ्चल—इतनी वड़ी मुसीबत !

गोबर०—( उसके पीछे दौड़ता हुआ ) चञ्चल !

चञ्चल—बलाकी आफत !

गोबर०—चञ्चल !

चञ्चल—बाप रे बाप ! ऐसा अन्धेर !

गोबर०—चञ्चल !

चञ्चल—हाय रे बदनसीबी !

गोबर०—चञ्चल ! चञ्चल ! चञ्चल !

( दोनों दौड़ते-दौड़ते टकराते हैं और गोबरचन्द गिर पड़ता है )

चंचल—हाय !

गोबर०—क्या है क्या ?

चंचल—उफ ! बाप रे बाप !

गोबर०—अरे बोल, बोल, मामला क्या है ?

चंचल—आपकी लड़की ।

गोबर०—( रोता है ) हाय ! हाय !

चंचल—ईश्वरके लिये इस तरहसे न रोइये, नहीं तो मैं हँस पड़ूँगी।

गोबर०—तो बता जल्दी।

चंचल—आपकी बातोंसे और आपके गुस्सेसे आपकी लड़कीके दिलपर बड़ा ही रञ्ज पहुँचा। वह रोती हुई अपने कमरेमें चली गयी और दरियाकी तरफवाली खिड़की खोलकर—

गोबर०—तब—तब?

चंचल—और आसमानकी ओर देखकर बोली—"नहीं नहीं, मैं अपने लालाजीको गुस्सा दिलाके जिन्दा नहीं रह सकती। और जब वह घरसे मुझे निकालते हैं तो मेरा मरना ही अच्छा है।" यह कहकर—

गोबर०—और दरियामे कूद पड़ी। हाय! हाय!—

चंचल—ठहरिये, ठहरिये, अभी न रोइये। उसने धीरेसे खिड़की बन्द कर दी और चुपचाप पलंगपर लेट गयी। फिर तो वह वेतरह फूट-फूटके रोयी। बस, एकबारगी पीली पड़ गयी। आँखें ऊपरको चढ़ गयीं। दिलका धड़कना बन्द हो गया। और वह मेरी गोदमें—

गोबर०—मर गयी? हाय प्यारी मेरी लड़की!

चंचल—अभी नहीं। खूब झकझोरनेसे उसके हाथ-पैर

फिर हिलने लगे। जरा-जरा अभी दम है। लेकिन शामतक वह बच नहीं सकती।

गोबर०—टेसू! टेसू! टेसू!

(टेसूका आना)

गोबर०—जल्दी जाओ और डाकृर साहबको बुला लाओ। हाय मेरी प्यारी केतकी! इकलौती लड़की!

टेसू—(अलग) यह न बताया कि किस डाकृरको लाऊँ। मुझे क्या? जितने हकीम, डाकृर, वैद्य मिलेंगे, सबको बुला लाऊँगा।

## पहला दृश्य

गोबरचन्दका मकान

( गोबरचन्द और चञ्चल )

चञ्चल—क्यों जनाब, भला यह चार-चार* डाकृर क्या होंगे? क्या एक, किसीको मार डालनेके लिये काफी नहीं है ?

गोबर०—चुप रह, तू नहीं जानती। एककी रायसे चारकी राय अच्छी होती है।

चञ्चल—क्या आपकी लड़की बिना इन लोगोंकी मददके अपने आप नहीं मर सकती ?

गोबर०—क्या ये लोग आदमियोंको मार डालते हैं ?

चञ्चल—और नहीं तो क्या करते हैं? मैं एक आदमी-को जानती हूँ जो बड़े-बड़े सबूतोंसे साबित कर सकता

* मौलियरका यह छींटा फ्रांसके राजदरबारके डाक्टरोंके ऊपर था।

है कि फलाने न तो हैजेसे मरे और न तपेदिकसे, वल्कि पाँच डाक्टरों और छः हकीमोंकी वजहसे।

गोबर०—तुमसे पूछता कौन है? चल यहाँसे। बड़ी राय देनेवाली आयी है।

चञ्चल—देखिये, मेरी बिल्ली कोठेपरसे गिर पड़ी थी। तीन दिनतक चुपचाप पड़ी रही। फिर अपने आप अच्छी हो गयी। धन्य ईश्वर! बिल्लियोंमें कोई डाक्टर नहीं, नहीं तो वह कबकी चल बसी होती और चीर-फाड़के बराबर कर दी गयी होती।

गोबर०—तू जायेगी यहाँसे कि नहीं? बड़-बड़ किये जा रही है। जबान कहीं रुकती ही नहीं। बस, चली जा चुपचाप यहाँसे। (अलग) यह मेरे मुहल्लेकी लड़कियोंकी हालत है। अगर बचपनहीसे इन लोगोंको डाँटमे न रखता चला आता तो अबतक—

चञ्चल—वह लीजिये, वह जहन्नुमके सब भतोंवाले पहुँच गये। दौड़िये दौड़िये, रुपयोंसे जेब भर दीजिये। खूब खातिर कीजिये। अच्छी तरहसे भर पाइयेगा। डाक्टर साहब अंगरेजीकी टाँग तोड़ेंगे, हकीम साहब फारसीको हलाल करेंगे और वैद्यजी संस्कृतका श्राद्ध करेंगे और सबके कहनेका मतलब यही होगा कि लड़की आपकी अच्छी नहीं है।

( जल्लादराय, जुलाबहुसेन, होड़पचन्दर चाण्डाल और उपासानन्दका आना )

गोबर०—आइये डाक्टर जल्लादराय, इसपर बैठिये। मिस्टर होड़पचन्दर चाण्डाल, यह कुर्सी लीजिये। उपासानन्दजी, इधर आ जाते तो अच्छा था। जुलाबहुसेन साहब, उधर तकलीफ होगी आपको।

डाक्टर—हम लोगोंने मरीज़ाको देखा। इसमें कोई शक नहीं है कि आपकी लड़की बहुत खराब है, उसमें बहुत गन्दगी और नापाकी है।

गोबर०—आयँ! मेरी लड़की खराब है, गन्दी है, नापाक है!

डाक्टर—हमारा बोलनेका मतलब यह है, कि उसका खून खराब हो गया है। और—

गोबर०—ओह! अब समझा। अब समझा।

चञ्चल—( अलग ) बलिहारी है इस जबानकी ऐंठनपर। कहें कुछ और समझमें आये कुछ।

डाक्टर—हम लोग अभी आपसमें Consultation करना माँगता है।

चञ्चल—( गोबरचन्दसे ) लीजिये, अब आप खिसकिये यहाँसे।

गोबर०—टेसू, ओ टेसू!

( इस आवाजसे ऊंघते हुए होड़पचन्दर चौंककर कुर्सीसे गिर पड़ते हैं और वैद्यजी घबड़ाकर दूर भागते हैं )

( टेसूका आना )

टेसू—हाँ हाँ, कुर्सी तोड़ डाली ?

डाक्टर—वेल मिस्टर चाण्डाल, क्या हुआ, क्या ?

होड़प०—होम शोमजा माँ जी आगिया।

गोबर०—क्या आँधी !

होड़प०—ना हमको Wife

गोवर०—क्या वह भी डाक्टरी करती हैं ?

टेसू— ( अलग ) जी हाँ, इनकी खोपड़ीकी।

ज़ुलाव०—क्या आप लोग अपनी मादरी जबानमें Wife को माँजी कहते हैं ?

होड़प०—बाबा चाकर लोक एई रोकम बोलता है। तारपोरे होमशाला बेटा भी वोइ माफिक बोलने शका।

चञ्चल—अच्छा ! डाक्टर बाबू आप हैं ?

गोबर०—तुम इन्हें कैसे जानती हो ?

चञ्चल—( अलग ) भला कोई यमराजको भी नहीं जानता ? ( प्रकट ) आपहीने तो मेरी चचीके मरनेमे बड़ी मदद की थी।

टेसू—( अलग ) क्यों नहीं ? जहन्नुमकी आबादी बढ़ानेका ठेका ले रखा है।

होड़प०—क्यों वह कोचवान किस माफिक है ?

च०—बहुत अच्छा है। आपकी दोआसे मर भी गया।

होड़प०—मोर गया ?

चञ्चल—जी।

होड़प०—नहीं, इस माफिक नहीं होने शकता।

चञ्चल—यह तो नहीं जानती कि किस माफिक होने सकता है और किस माफिक नहीं होने सकता, मगर इतना मालूम है कि वह मर गया।

होड़प०—झूठा बात बोलता है।

चञ्चल—अजी जनाब! कहना मानिये। वह मर गया और जला भी दिया गया।

होड़प०—तुमको धोखा हुआ है।

चञ्चल—मैंने इन्हीं आँखोंसे देखा है।

टेसू—( अलग ) हूँ हूँ, बिना ऐनकके देखा होगा, तब भला कहाँ सही हो सकता है ?

होड़प०—ऐशा बात किश माफिक हो शकता है। जब हमारा होमी पैथी किताब बोलता है कि इश बीमारीसे वीश रोजमें मोरता है, तो वह बीचमें किश वास्ते मोर गया ? उसने भारी गोलती किया।

गोबर०—अरे आप भी किसके मुँह लगे हैं ? ( चञ्चलसे )

चलो, यहाँसे चलो। कै दफे कहूँ। जबसे दिमाग खाये हुए हो।

उपासानन्द–ओहो! टेसू—ऊ तुम हो—ओ। कहो तुम्हारे चचाका–क्या हाल है—ऐं?

टेसू—इन्तकाल हो गया।

उपासा०—(हँसकर) अजी, उस ओषधिका प्रभाव ही...ई...ऐसा है—ऐ। जाको दीन्हीं...ई...वाको इन्त-काल हा! हा! हा!

चञ्चल—बलिहारी है! इन्तकालके माने खूब समझे।

गोवर०—अच्छा, तो आप लोग सलाह करके जल्दी राय कायम कर लीजिये। गो फीसके पहले देनेका कायदा नहीं है। मगर—

(सब जल्दीसे हाथ फैलाकर) अजी इसकी क्या जरूरत थी?

(फीस ले-लेकर सब अजीब तरहका मुँह बनाते हैं। चञ्चल, टेसू और गोवरचन्द जाते हैं। सब डाक्टर लोग बैठकर खाँसते हैं। उसके बाद वैद्यजी, बंगाली बाबू अपनी-अपनी कुर्सियोंपर ऊँघते हैं)

हकीम—जनाब डाक्टर साहब, आहा हा! क्या अच्छा कहा है! खूब कहा है। हस्बहाल कहा है। लाजवाब कहा है—

डाक्टर—जी हाँ, बिलकुल मुँहतोड़ कहा है। मगर कहा क्या है, यह तो बोलना माँगिये।

हकीम—एक फारसीके शायरने शेर कहा है, जिसका मतलब यह है कि एक मुसब्बिर था जिसने अपना काम छोड़कर तबाबत अख्तियार की। लोगोंने जब इसकी वजह पूछी तो फरमाया कि तस्वीरमें अगर कोई नुक्स पड़ जाता था तो सबकी उँगलियाँ उठती थीं। मगर इस पेशेमें गलती हो जाती है तो मेरे ऐबको मिट्टी छिपा लेती है।

डाकृर—Exactly

हकीम—क्योंकि बे-ऐब जात खुदाकी है या फिर हमारी है।

डाकृर—और हमारे काममें ऐब कौन निकाल सकता है? कोई-कोई अगर कुछ बोलनेका हिम्मत करता है तो वह हमारा एल० एम० एस० का डिगरी देखकर घबड़ा जाता है। वह समझता है कि हम Licensed Man Slayer है।

हकीम—अजी, हम लोग तो अल्ला मियाँके काममें उनका हाथ बँटाते हैं; बल्कि यों कहिये कि उन्होंने अपना मातमी काम हमी लोगोंपर छोड़ रखा है।

डाकृर—और हमारा क्या कहना है? हम तो मलकुल मौतका Assistant है।

हकीम—और मुझको आप कम जानते है? मेरे नाम तो मलकुलमौतने अपना असल मुख्तारनामा ही लिख दिया है।

डाक्टर—अच्छा, यह तो बताइये कि आपके यहाँ जो कुछ यूनानी हकीम लोग बोल गया है, आप उसको मानता है न?

हकीम—बसरोचश्म! वल्ला! लफ्ज-ब-लफ्ज मानता हूँ। मुझसे मरीजसे क्या सरोकार? मरे या भाड़में जाये। मैं तो वही करूँगा, जो हुक्मा अपने दस्त मुबारकसे लिख गये हैं। चाहे वह नुकसानदेह हो या फायदेमन्द।

डाक्टर—क्या बात बोला है आपने हकीम साहब? मान गया, हम मान गया। हमेशा हम सबको कायदेसे ही चलना चाहिये। मुर्दा चाहे घरमें पड़ा हो या हमारे आनेके पहले मर गया हो, बिना फीस लिये कभी न लौटे। हम जानता है कि बीमारको इस वक्त यह दवा देनेसे नुकसान है या नश्तर लगानेसे जान निकल जायेगा। कुछ परवाह नही। उल्टा काम नही कर सकता कभी।

हकीम—बस बस बस, यही हालत बन्देकी भी है

जनाब! देखते हैं कि मरीज अजहद कमजोर हो गया है और जुलाब देनेसे वह बच नहीं सकता। लेकिन हमको इससे क्या? हम तो कायदेके पाबन्द हैं। किताबोंमें लिखा है कि जुलाब दो, हमारा क्या खर्च होता है? एक नहीं, दस दफे दें। एक जगह मैं गया था। एक हकीम साहब पहले से ही वहाँ तशरीफ रखते थे। जनाब, बस इन्हीं मामलोंपर मेरी उनसे बहस छिड़ गयी। घण्टों हो गये। जानता था कि जो कुछ मैं कहता हूँ, वह मरीजको नुकसानदेह है, मगर भला मैं अपनी बातपर जुम्बिश करनेवाला? लाहौल बिलाकूवत। जमीं टलद् जमाँ टलद्, मगर जुलाब हुसेन नमी टलद्। मरीजको हालत अबतर होती जाती थी। मगर बन्दा बहस करता ही गया। बखुदा आठ घण्टे कामिल हो गये। बहस नही खतम हुई, मगर मरीज खतम हो गया*।

डाक्टर—Bravo! Bravo! खूब किया। जनाब मुर्दा तो मुर्दा, मगर कायदेमे जहाँ एक दफे भी गोलमाल हुआ, वह हमेशाके लिये खराब हो गया।

(गोबरचन्दका घबड़ाये हुए आना)

* मौलियरका यह इशारा Cardinal be Mazarin की मौत-की तरफ है।

गोवर०—कहिये-कहिये, आप लोगोंने क्या राय कायम की ? और जल्दी बताइये, लड़कीका हाल बुरा हो रहा है।

डाक्टर—( हकीमसे ) आप बोलिये।

हकीम—बेखुश भला आपकी मौजूदगीमें मैं पहले कहीं जबान हिला सकता हूँ ?

डाक्टर—O Goodness ! आप तो बहुत ज्यादा तकल्लुफ करता है।

हकीम—नहीं नहीं, पहले आपहीका फरमाना ठीक है।

डाक्टर—शुरू भी कीजिये।

हकीम—हाँ, कह चलिये।

डाक्टर—जनाब।

हकीम—जनाब।

गोवर०—हाय ! हाय ! तकल्लुफको छोड़िये भी। देखिये, लड़कीका दम निकल रहा है।

( डाक्टर, हकीम, वैद्य, बंगाली डा० सब एक साथ बोलते हैं )

डाक्टर—आपका लड़कीका बीमारी खूनका खराबी और—

हकीम—हम सब लोगोंकी राय यूनानी हकीमोंकी रायसे इत्तफाक करती—

वैद्य—हमारे—विचारमे तो—ओ इसे—ए—

होड़प०—ओशल बात होम बोलता है। किछु गोल-माल नहीं। शोब—

गोबर०—हायँ! हायँ! हुल्लड़ न मचाइये। एक-एक करके बोलिये, जिसमें कुछ समझमें तो आये।

डाक्टर—Well यह Disease खूनका गर्मीसे पैदा होता है। इसलिये हमारा राय यह है कि इसके रोगीको नश्तर देकर थोड़ा-थोड़ा खून निकाल देना चाहिये।

हकीम—बकौल यूनानी हकीमोंके ऐसी हालत मेदेकी खराबीसे जहूरमें आती है। बिना पन्द्रह मुसहिल दिये मर्ज नहीं जा सकता।

डाक्टर—नहीं नहीं, जुलाब देनेसे कुछ फायदा नहीं होने सकता।

हकीम—और मैं कहता हूँ कि नश्तर देना मौतका सबब होगा।

डा०—Nonsense! हकीम इस बीमारीको क्या जाने?

हकीम—और जनाब, आपको तो नब्ज देखने तककी तमीज नहीं है।

डाक्टर—Well! भूल गया? अभी कल तो आपने उस आदमीका जान लिया है।

हकीम—अपना कहिये हजरत ! अभी सुबहहीको तो आपने उस औरतको मलकुलमौतके हवाले किया है।

डाकृर—( गोबरचन्दसे ) हम अपना राय आपको बोल दिया।

हकीम—( गोबरचन्दसे ) मैंने आपको असल माजरेसे आगाह कर दिया।

डाक्टर—अगर लड़कीको नश्तर नहीं दिया जायेगा तो उसको आप मरा हुआ समझें। जरूर। ( जाता है )

हकीम—जनाव, अगर जरा भी उसका खून वहाया गया, तो वह आध ही घण्टेके अन्दर राहेअदमको रवाना हो जायेगी।

गो०—किसको मानूं और किसको न मानूं ? डाकृर हकीमकी रायको उल्टा समझते हैं और हकीम डाक्टरकी वातको गलत वताते हैं ( वैद्य और बङ्गाली डाक्टरकी तरफ ) जनाव, अव आपही लोगोंका भरोसा है। कुछ राह बताइये। मगर हाथ जोड़ता हूँ, गुस्सेको रोके रहियेगा।

वैद्य—( हर एक लफ्जपर रुक-रुककर और उनको खींच-खींच कर कहता है ) ऐसी दशामे—एँ मनुष्यको—ओ सोच-विचार करना उचित है—ऐ। यतः किञ्चित् भूलसे—वड़ी—ई वड़ी—ई आपत्ति प्रायः उत्पन्न हो जाती है—ऐ।

होड़प०—( बड़ी जल्दी-जल्दी बोलता है। ठीक समझमें नहीं आता ) शोबशे पोहिले होम खूब विचार कोरेगा। बीमारीको भालो कोरे बूझेगा। अभी दू तीन दिन छूड़ दीजिये। बीमारी बोढ़ेगा तोबे शोमजमे समझ आ जायेगा।

गोबर०—( अलग ) पहला तो कछुयेकी तरह रेंगता है और दूसरा बेलाइनक्लियरके पंजाबमेल छोड़ता है।

वैद्य—जहाँ शरीरमें—एं कछु क्लेश हो—ओ तहाँ तुरन्त ही—ई—अन्न छोड़ देना चाहिये—ए। कितना—आ ही बड़ा रोग हो—ओ परन्तु एकाई—ईस उपास करनेसे रोग भूसी हो जाता है—ऐ भूसी—ई। हमारे विचारमे—एं तो उपाससे अधिकतर उत्तम को-ई ओषधि नहीं। जबतक पक्की बनानेके लिये—ए कछु रुपया दीजिये।

गोबर०—अजी वैद्य उपासानन्दजी, अगर उपास करते-करते टें हो गयी?

वैद्य—मृत्यु हो गयी—ई तो इससे क्या—आ? वैद्यकके ग्रन्थों—ओंके विरुद्ध तो कोई—ई कार्य नहीं—ईं हम कर सकते—ए।

होड़प०—उपाशशे नहीं होने शकता। होम एकोनाइट देता है। उशशे बीमारी बोढ़ेगा। तोबे खूब भालो कोरे बीमारीको पहचानने शोकेगा। बूझा? एखुनी किश माफिक

मालूम हो कि "नक्सवामिका" दे कि "ब्रैनिया" दे। तैरो दिन अभी छूड़ दोजिये। बीमारी खूब बोढ़ने दीजिये।

गोवर०—अगर बीमारी बढ़ते-बढ़ते उसका दम निकल गया तो?

होड़प०—शे भालो। कोआयदा तो भंग नही हुआ। वश डाक्टरी कोआयदाके माफिक जदि मिरतु हो जाय शे बेश। किन्तु कोआयदाके खिलाफ काज कोरनेशे जदि प्रान बेंचे जाये शे बड़ो खोराब।

वैद्य – हमने—ए अपना विचार सत्य-सत्य प्रकट कर दिया—आ।

होड़प०—जो हम बोला शेई भालो। बूझा?

गोबर०—( वैद्यसे रुक-रुककर ) मैं आपको—ओ बहुत धन्यवाद देता हूँ—ऊ। ( होड़पचन्दरसे उन्हींकी तरह जल्दी-जल्दी ) जाइये अपाने घोर बीमारी बोढ़ाइये। बोन्दगी।

( वैद्य और होड़पचन्दर जाते हैं )

मर्ज बढ़ता गया ज्यों-ज्यों दवा की। अफसोस! इन डाक्टरोंने जान और घपलेमें डाल दी। अब क्या करूँ? किससे पूछूँ? किसको रायसे काम करूँ?...एक बात सूझी। इश्तहारी दवाएँ सब बीमारियोंमे काम देती हैं। बस-बस, यही ठीक है।

बाजार

( एक दवा बेचनेवाला गाता हुआ घूमता है )

❀ गाना ❀

दवा बेचनेवाला—यारो लुटा दिया कौड़ियोंके मोल। यारो० ।
चट गिरहसे दाम खोल। गोलियाँ लो गोल-गोल। यारो० ।
जूड़ी हो हैजा हो प्लेगकी नानी हो।
लकवा हो खाँसी हो कैसी बीमारी हो।
बस लो यह मेरी शीशियाँ। अकसीर हैं जी गोलियाँ
जूड़ियाँ सर्दियाँ खाँसियाँ भागियाँ।

गोबर०—मियाँ, एक शीशी मेरे लिये भी निकालना।

दवा बेचनेवाला— सुना हज़रत! यह ऐसी दवा है कि इन्शाल्लाताला आपको यहाँ आनेकी फिर तकलीफ न करनी होगी।

गोबर०—ईश्वर करे, मेरा काम हो जाय भाई।

दवा बेचने०—अजी खुदा चाहेगा, तो एकही शीशीमें आपका काम तमाम हो जायेगा।

---

# पहला दृश्य

रास्ता

( जल्लादराय, जुलाबहुसेन और शैतानअलीका टहलते हुए आना )

डाक्टर शैतान०—दुनिया भरके तमाम रोजी और पेशे पर चाहे सैकड़ों ही तबाही आ जाये तो जाये, मगर हमारे पेशेमे कभी सुस्ती नहीं पड़ सकती। इसपर अल्लामियाँकी खास मिहरबानी है। क्योंकि आजकल कोई चीज सस्ती है तो बीमारी, मँहगी है तो हमारी फीस और दवाके दाम। मगर अब हमको डर है कि आप लोगोंकी बदौलत दुनियाँकी आँखोंपरसे बेवक़ूफीका परदा, जिसको हमने डाल रखा है, हटनेवाला है। अगर आप लोग इस तरहसे एक दूसरेकी गलतियाँ पकड़ते रहे, नुक्ताचीनी करते रहे, तो हमारी असलियत लोगोंपर जाहिर हो जायेगी। और मुरदे जो बेचारे बराबर हमारी गलतियाँ ओढ़के चुपचाप

सो जाते हैं वे करवटें बदलकर हमारी बेवकूफियाँ हमारे सरपर फेंकने लगेंगे। फिर लोग यह जान जायेंगे कि वे हमको रुपया अपनी भलाईकी उम्मीदमें नहीं; बल्कि बतौर अपनी बेवकूफीके टैक्सके देते रहे। हमें अपने लिये फिक्र नहीं। डाक्टर शैतानअली ऐसा कच्चा काम नहीं करते। जिसकी उँगली पकड़ी, उसको सरसे पैरतक निचोड़ डाला। जब बाकी कुछ भी नहीं रहा, तब उसको आराम-की नींदमें सुला दिया। समझे जनाब? सिर्फ हमीं ऐसे नहीं हैं, जो इन्सानकी कमजोरीपर अपनी दौलतका झण्डा बुलन्द करते हैं। बल्कि सारी दुनिया एक दूसरेकी आँखों-में धूल झोंकती है और हजार-हजार शुक्र उस परवरदिगार-का है, जिसने इन्सानकी सबसे बड़ी कमजोरी मौतका डर और जानकी मुहब्बत रखी है और उससे फायदा उठानेका खास ठेका हमको और आप लोगोंको मिला है। फिर क्या? दुनियाकी आँखोंमें दोनों हाथोंसे धूल झोंकिये और अपना मतलब निकालिये।

अह्लाद०—Of course! डाक्टर शैतान अली, Of course! मगर इस Case में हम अपने खून निकालनेकी रायको नहीं बदल सकता।

डाक्टर शैतान०—आइये हकीम जुलाबहुसेन साहब!

गुस्सा थूकिये और आप दोनों साहब मिल जाइये। आप-का काम हमेशा लड़नेसे नही चल सकता।

(टेसूका आना)

जुलाब०—सिर्फ डाक्टर जल्लादरायकी खून निकालने-वाली रायको मैं नहीं मान सकता। और बाकी मुझे बसरो-चश्म मंजूर है। मैं हमेशा आपकी रायसे इत्तफ़ाक करूँगा और हर मामलेमे पहलू व पहलू चलूँगा। मगर आपको भी हमेशा मेरी रायकी ताईद करनी पड़ेगी।

टेसू—(अलग) जी हाँ, बहुत दुरुस्त! वे अपनी रायकी तरफ झुकें और ये अपनी तरफ तने। तब जरूर मिलाप होगा। (प्रकट) अजी डाक्टर साहब, आप लोग यहाँ क्या लेक्चरबाजी कर रहे हैं? दीनदुनियाकी भी कुछ खबर है? अभी-अभी आपके पेशेमें बड़ी भारी डकैती पड़ गयी है? चलिये, चलिये, उसको सम्भालिये?

जल्लाद०—क्या हुआ क्या?

टेसू—एक बदमाशने बिना हकीमी या डाक्टरी लाइसेन्स हासिल किये हुए आप लोगोंके पेशेको छीन लिया है।

हकीम—वल्लाह!

जल्लाद०—कैसे?

टेसू—उसने अभी एक आदमीको कलेजेमे छुरी भोंकके मार डाला। जी हाँ। न नुसखेका झगड़ा रखा न दवाका बखेड़ा! और चुटकियोंमे काम तमाम कर दिया।

जल्लाद०—I see, I see, तुम हमपर हँसता है।

( दोनों डाक्टर और हकीम जाते हैं )

टेसू—सुबहसे शामतक दौड़ते ही बीता। मगर शादीका सारा इन्तजाम बड़ी खूबसूरतीसे हो गया। क्यों न होता? चञ्चल तो बलाकी औरत है, जो न कर दे, थोड़ा है। महल्लेवालोंको हाथमें कर हो लिया है। बारात भी आ ही चुकी समझना चाहिये। अब देर क्या है? कुछ भी नहीं। सिर्फ दूल्हेके हाथमें दुलहिनका हाथ देना और गोबरचन्दकी आँखोंमे धूल झोंकना। वह लीजिये। दूल्हे साहब तो यहाँ मटरगश्ती कर रहे हैं।

( मोहनका आना )

मोहन—अहाहा! टेसू!

टेसू—कौन आप हैं? मुहब्बतके महकमेके केण्डिडेट ( Candidate )? कहिये हजरत; आप रहे कहाँ? आपकी खोजमें तमाम जहन्नुमका जहन्नुम छान डाला, मगर आपका पता न पाया।

मोहन—अरे भाई, मैं तो इसी गलीमें तेलीसे बैलकी तरह बराबर चक्कर लगाता रहा।

टेसू—आहा! मुझे इसकी क्या खबर थी कि आप काञ्जी हाउसमें मिलेंगे। खैर, मिल गये। बड़ी बात हुई। बस, चले चलिये अभी।

मोहन—मगर भई, देख तो ज़रा मेरी तरफ। डाक्टर-के रूपमे हूँ न! अगर कोई कसर हो तो बता दे, ठीक कर लूँ।

टेसू—वाह, क्या कहना है! बूआ मौतके सगे नाती मालूम होते हैं।

---

## दूसरा दृश्य

### गोबरचन्दका मकान

( गोबरचन्द टहलता है और चञ्चल हँसती हुई आती है )

चञ्चल—अहाहा हा! ओहोहो हो!

गोबर०—ऐं!

चञ्चल—ही ही ही ही!

गोबर०—ऐं! ऐं!

चञ्चल—ऊ हु हु हु!

गोवर०—ऐं ! ऐं ! ऐं !

चञ्चल—आ ख ख ख ख !

गोबर०—अरे ! इसे क्या हो गया ?

चञ्चल—अजी जनाब, हँसिये हँसिये । आप भी हँसिये । अहाहा हा !

गोबर०—क्यों ? क्यों ?

चञ्चल—हँसिये हँसिये । मैं तो कहती हूँ ।

गोबर०—पहिले बताओ किसलिए ? तब शायद मैं हँसूँ ।

चञ्चल—नहीं, मैं चाहती हूँ कि पहिले आप हँसें । तब इसके बाद में आपको इसकी वजह बताऊँ ।

गोवर०—मगर क्यों ?

चञ्चल—क्योंकि मैं कहती हूँ ।

गोबर०—अच्छा, ओहोहोहो ! ओहोहो ! मगर धत् तेरीकी ! मैं भी कैसा बेवकूफ हूँ जो बिना हँसीके हँसने लगा । बस बस, अब नहीं हँसूँगा ।

चञ्चल—अच्छा तो खुश होइये ।

गोवर०—बता तो सही, किस तरहसे ?

चञ्चल—गाइये बजाइये नाचिये । और नाचना तो नयी रोशनीका नमूना है ।

गोवर०—सच कहना, तब तो मैं हमेशा खुश होनेकी जगह नाचा ही करूँगा। अभी लो, टिली लि लि लि लि लि लि लि लि लि।

(नाचता है)

(टेसूका आना)

टेसू—वाह! वाह! ताकधिनाधिन! ताकधिनाधिन! ओहोहो!

गोबर०—अबे तू यहाँ क्या करने आया?

टेसू—भालूका नाच देखने।

चञ्चल—बस, अब आपकी लड़की अच्छी हो गयी।

गोबर०—मेरी लड़की अच्छी हो गयी?

चञ्चल—मैंने एक डाक्टरको बुलाया है। वह ऐसे काबिल हैं, ऐसे लायक हैं कि न तो कभी ऐसा डाक्टर आपने देखा होगा और न सुना होगा।

गोबर०—सचमुच इतने काबिल हैं?

चञ्चल०—क्या कहने हैं? मलकुलमौतके एडीकांग हैं वह।

टेसू—जुलाबहुसेन सिर्फ मलकुलमौतके मुख्तारेआम थे और जल्लादराय असिस्टेण्ट, मगर ये सबके चचा निकले।

गोबर०—कहाँ हैं कहाँ?

चञ्चल—अभी लिये आती हूँ ।

( चञ्चलका जाना )

गोबर०—( स्वगत ) देखें, ये क्या करते हैं ?

टसू—( अलग ) आपकी आँखोंमें धूल झोंकेंगे।

गोबर०—( स्वगत ) मर्ज जाता है या नहीं।

टेसू—( अलग ) खातिर जमा रखिये, मय मरीजके गायब होगा ।

( मोहन और चञ्चलका आना )

टेसू—यह लीजिये, आ गये डाक्टर साहब।

गोबर०—अयँ! न दाढ़ी न मोंछ! और मोंछें हैं भी वह कितनी छोटी!

टेसू—जी हाँ, बचकाने हैं। अभी बच्चोंकीही बीमारीके लायक हैं ।

चञ्चल—अय! वाह! लियाकत क्या कहीं दाढ़ीसे नापी जाती है ?

गोबर०—कहिये डाक्टर साहब, मैंने सुना है कि आप बीमारी खूब अच्छी करते हैं।

मोहन—जी हाँ, यह मेसमेरिजम (Mesmerism) के जोरसे। इसके सामने कोई बीमारी ठहर नहीं सकती।

टेसू—बस, यही कमी रह गयी थी, वह भी पूरी हो गयी।

मोहन—न तो मैं किसी किस्मकी दवा देता हूँ और न चीरफाड़ करता हूँ। बस, सिर्फ नजरोंसे, बातोंसे, और मुस्कुराहटसे अच्छा कर देता हूँ।

चञ्चल—मैंने कहा था न?

मोहन—( गोबरचन्दकी नब्ज देखता है ) उफ् ओ! आपकी लड़कीको साढ़े गसलीस डिगरीका बुखार है।

गोबर०—आपको कैसे मालूम हुआ?

मोहन—आपकी नब्जसे; क्योंकि बाप और बेटीमें एक ही खून दौड़ता है।

चञ्चल—चलिये डाक्टर साहब, केतकीको देख लीजिये।

( मोहन और चञ्चलका जाना )

टेसू—( गोबरचन्दकी तरफ इशारा करके ) गाड़ी निकल गयी, हत्था खड़ा रह गया।

गोबर०—क्यों टेसू, तुम कुछ समझे?

टेसू—समझूँ क्या समझनेवालेकी ही तो मौत है?

गोबर०—आखिर यह डाक्टर करेंगे क्या?

टेसू—मैं तो जानता हूँ, नजरबन्दीका तमाशा।

गोबर०—मालूम होता है कि तुमने मेसमेरिजमकी डाक्टरी नहीं देखी है।

टेसू—सुना तो है कि इसमें लड़की उड़ती है। खैर, आज आँखोंसे देखूँगा कि किस तरह लड़की उड़ायी जाती है।

( नेपथ्यमें बाजा बजता है )

गोबर०—अरे टेसू! देखो तो यह बाहर बाजा कैसा बजता है?

टेसू—( देखकर आता है ) ओहो! आपके घर बारात आयी है!

( मोहनका आना )

मोहन—हाँ हाँ, बारात आयी है। अभी आगे न पूछिये। आप न घबड़ायें, यह बारातका झमेला सिर्फ बीमारीको भगानेके लिये किया गया है। मैंने आपकी लड़कीको देखा। सिर्फ दिमागके खराब होनेसे इसे यह बीमारी हुई है और उसका दिमाग शादीके वाहियात ख्यालातमे हर-वक्त डूबे रहनेकी वजहसे बिगड़ा है। मेरी रायमे शादी दुनियाँभरकी खराबियोंकी जड़ है। इससे बढ़कर खराब और वाहियात कोई दूसरी चीज है ही नहीं।

गोवर०—( अलग ) बेशक बेशक, यह डाक्टर बहुत लायक हैं।

मोहन—मैं खुद शादीको एकदम नापसन्द करता हूँ। यहाँतक कि अगर मुझसे कोई शादी करनेके लिये कहे तो उसके मुँहपर तड़ाकसे तमाचा मार दूँ।

गोवर०—( अलग ) वाह ! वाह ! क्या अच्छा आदमी है !

मोहन—लेकिन लड़की वच नहीं सकती। शादीका ख्याल उसके दिमागमे इस तरहसे भरा है कि उसका दम सिर्फ अब शादीके ही नामपर अटका है। यह हालत देखते ही फौरन मैंने दिलासा देना शुरू किया कि आज तुम्हारी शादी हैं - सच न समझियेगा आप। झूठ-मूठ महज वहाना—हाँ, और कहा कि तुम्हारे यहाँ बारात आयी है। चंचल भी बोली कि मैं भी इसी सिलसिलेमें मेहमान आयी हूँ। इन वातोंसे उसकी हालत कुछ सम्हलने लगी। मगर उसे पूरे तौरसे यकीन नही आया। इसलिये चंचलकी मददसे बाजे वगैरहका फौरन इन्तजाम हो गया। कुछ आदमी वाराती बनाकर दरवाजेपर बुलवा भी लिये गये।

टेसू—( अलग ) वस, समझनेवालेकी मौत है।

गोबर०—वाह! वाह! यह धोखेकी टट्टी अच्छी खड़ी की।

टेसू—(अलग) जी हां, पक्के शिकारी ऐसा ही करते हैं।

गोबर०—और औरतोंकी अक्ल ही कितनी बड़ी। मोमकी नाक जिधर चाहो उधर घुमा दो।

(चञ्चलका आना)

चंचल—डाक्टर साहब, सारी मिहनत बरबाद गयी! उसकी सम्हली हुई हालत फिर बिगड़ चली।

मोहन—उफ़! मालूम होता है कि वह भी शादीके बहानेको झूठ समझ गयी। अब कुछ नहीं हो सकता। बस, कफ़न जल्दी मँगवाइये।

गोबर०—काहेके लिये?

मोहन—आपकी लड़कीको कफनाकर फूँक देनेके लिये।

गोबर०—नहीं नहीं, मेरी लड़कीको अच्छा कीजिये, जनाब! हाय! मेरी पढ़ी-लिखी लड़की बी० ए० पास कर लेगी तो डेढ़ सौ रुपये माहवार कमायेगी।

चंचल—दूल्हा न होनेकी वजहसे जमा-जमाया रङ्ग उखड़ गया।

मोहन—तो सिर्फ अब दूल्हेकी कमी है? अगर मैं जानता कि नौबत यहाँतक पहुँचेगी, तो इसका भी इन्तजाम हो जाता।

टेसू—कहिये तो किरायेपर कोई दूल्हा बुलवा लिया जाए।

गोबर०—किरायेपर मिल जायगा?

चंचल—डाक्टर साहब, हाथ जोड़ती हूँ। मुश्किल आसान कीजिये। दो घड़ीके लिये आप ही दूल्हा बन जाइये।

गोबर०—हाँ हाँ, ठीक है। मैं भी हाथ जोड़ता हूँ। मेरे डेढ़ सौ रुपये माहवार ग़ायब हो जायँगे, मैं लुट जाऊँगा, तबाह हो जाऊँगा।

मोहन—नहीं, नहीं, मैं शादीके नामसे बहुत चिढ़ता हूँ। मैं झूठ-मूठ भी शादी नहीं कर सकता।

गोबर०—बस, आप थोड़ी देरके लिये दूल्हा बन जाइये। लड़की किसी तरह अच्छी हो जाय। वह इस झूठ-मूठकी शादीको किसी तरहसे असली समझे।

टेसू—समझनेवालेकी मौत है।

मोहन—अच्छा, फर्ज कीजिये, कि मैं इस नक़ली शादीका थोड़ी देरके लिये दूल्हा बन गया। मगर वह

ऐसा समझे तब तो ? क्योंकि उसने अभी मुझे डाक्टरकी सूरतमें देखा है।

चंचल—यह तो मैं उसे समझा दूँगी कि यह सूरत नकली है। यह स्वाँग सिर्फ इसलिये रचा गया है, कि किसी तरहसे तुम्हारे लालाकी आँखोंमें धूल झोंककर तुम्हारी शादी कर दी जाय।

गोबर०—ब ब...बस, बहुत ठीक। इतनेमेंही उखड़ा हुआ रङ्ग फिर जम जायगा।

टेसू—समझनेवालेकी मौत है।

गोबर०—बल्कि उससे मेरी बहुत बुराई करना।

चंचल—मैं ऐसी खरी-खरी सुनाऊँगी—

गोबर०—हाँ, कि वह समझने लगे कि मेरी सचमुच शादी होती है। बस बस, तो डाक्टर साहब, चले चलिये (चञ्चलसे) मेरी खूब बुराई करना उससे। समझी ?

[ चञ्चल, मोहन और गोबरचन्दका जाना ]

टेसू—हो सके तो गालियाँ भी देना। और अगर मारने-पीटनेकी जरूरत पड़े तो मुझे जरूर मददके लिये बुला भेजना। जबतक मैं यहाँ दण्ड पेलता हूँ।

( घौकलदासका आना )

धौकल०—अरे ओ टेसुआ, लड़किनीको व्याह तो लला गोबरचन्दुने कद्दीनों, परन्त मेरी गेहुणोकी बिक्री वाके हाथ कछू ना भई। जे बड़ो अचरजकी बात!

टेसू—ओ टेसुआके भतीजे, जरा ठहर जाना दो बैठक और लगा लूँ" हाँ, देखो तो यार, मेरे हाथोंमे कितनी ताकत आयी! कुश्ती लड़नेके लिये गर्दनमें हाथ लगाता है।

धौकल०—हाँ हाँ, जे का कत्तु ऐ? (दोनों लड़ते हुए जाते है

---

## तीसरा दृश्य

### गोबरचन्दके मकानका दूसरा हिस्सा

[ मोहन, केतकी, गोबर और बरातियोंकी महफिल ]

### सहेलियोंका गाना

सहेलियाँ—शादीकी खुशियाली है सब आली गाये मुबारकबादी।
युग-युग जीये दूल्हा दूल्हिन हो मुबारक यह शादी॥
हां हां सखियाँ मगल गाओ मिल मिल कर सब सग!
सुहाना बना है अजब रङ्ग।
यारोंने खूब निकाला यह ढङ्ग।

सजनी आओ रङ्ग जमाओ, मन लुभाओ, नाचो छनना
छूम छुमक छूम! छुमक छूम,। छनना। छूम छूम छूम!

गोबर०—नकल भी कैसी है कि असलको भी नीचा दिखा दिया।

टेसू—समझनेवालेकी मौत है।

गोबर—(अलग) लड़की तो भली-चङ्गी हो गयी। मगर इस धोखेकी टट्टीको थोड़ी देर और कायम रखना चाहिये, ताकि वह पूरी तरहसे अच्छी हो जाय। मगर वाह! मेसमेरिजम भी क्या चीज़ है! न दवा करो, न नुसख़ा बँधाओ और बीमारी मुफ्तमें अच्छी। (प्रकट) मेरी लड़की केतकी! अब तेरी शादी हो गयी।

टेसू—लीजिये, नयी रोशनीकी लालटेन ही बुझ गयी।

गोबर०—आओ बेटी केतकी और आओ बेटा—

टेसू—नाम पूछ लीजिये।

गोबर०—नाम क्या है? ख़ैर, बेटा डाक्टर वल्द ना मालूम, तुम्हारे हाथमें इस लड़कीका हाथ देता हूँ। जितने मेरी दाढ़ीमें बाल हैं, उतने बरसतक तुम दोनों दूल्हा दुल्हिन आबाद रहो।

चञ्चल—दाढ़ी जो बीचहीमें मुड़ गयी?

टेसू—तो नयी रोशनीकी लालटेन फिर टिमटिमायगी।

चञ्चल—कहीं कुछ दहेज़का ज़िकिर है?

गोबर०—(अलग) झूठमूठकी शादीमें दहेज कैसा?

चञ्चल—झूठमूठमे भी घबराहट? (अलग) अगर अपनी सारी दौलत लड़कीके दहेज़में नहीं देंगे तो अभी भण्डा फोड़े देती हूँ।

गोबर०—ठहर-ठहर। मैं अपनी सारी दौलत इस दहेज में देता हूँ (चञ्चलसे) बस, यही बात है न?

चञ्चल—बारातियो! सुन लो। गवाह रहना।

गोबर—अरे लड़की तो अच्छी हो गयी। अब ईश्वरके लिये इन झमेलोंको रुख़सत भी करो।

चञ्चल—बहुत अच्छा; रुख़सत भी किये देती हूँ।

टेसू—समझनेवालेकी मौत है।

[ केतकी, चञ्चल और मोहनका जाना, उनके साथ-साथ सहेलियोंका भी गाते हुए जाना ]

गाना

सहेलियाँ—बलिहारी! बलिहारी! बलिहारियाँ!
गौने चलो अब दुलहनियाँ सगमें वाको है साँवलियाँ।
सास ससुरकी प्यारी बनो। सइयाँकी अपने दुलारी बनो।

गोबर०—जबतक हैं दाढ़ीमें बाल।

सहेलियाँ—जाँए हम सब बारि बारियाँ। बलिहारी—

गोबर०—टेसू, झटपट एक नाई तो बुला ला। दाढ़ी

जल्दी घुटवा डालूँ। ताकि बात रह जाय और इस तमाम बनावटी झगड़ेपर उल्टा उस्तरा फिर जाय!

टेसू—खातिर जमा रखिये। दाढ़ी योंही मुड़ी हुई है। यारोंने खूब हजामत बनायी है।

एक बाराती—क्यों भाइयो, हम लोग यों ही सूखें?

दूसरा—खानेको अभीतक किसीने भी नहीं पूछा।

गोबर०—मनके लड्डू खाइये। ख्याली पुलाव उड़ाइये।

तीसरा—वाह! वाह! शादी भी हुई, रुखसती भी हुई। मगर बारातियोंकी खबर किसीने नहीं ली।

गोबर०—जिस किस्मकी शादी उसी किस्मका खाना।

टेसू—समझनेवालेकी मौत है।

[ एक आदमीका आना ]

आदमी—चलो बारातियो, लड़केवालेकी तरफसे ज्योनार तैयार है। झटपट दावत उड़ाकर आप लोग भी घर चलें। दूल्हा-दुलहिन तो रवाना हो गये।

( धौंकलदासका आना )

गोबर०—अररररर! यह क्या मामला हो गया? अरी चञ्चल! ओ चञ्चल! अरी केतकी—

धौंकल०—अजी काहेको शोर मचाओ हो। लड़किनीको ब्याह करके रुखसत कह्रीनी। अब मेरी आँखनमें

धूल झोंकनको गला फाड़ो हो। चलो, चलो रहन दो जी। हमनने यह चाल शब शीख राखी है। शमझे ?

टेसू—जी हाँ शादी हो गयी। रुखसती हो गयी। तो आपके बापका क्या ?

गोबर०—आयँ आयँ ! अबे क्या बकता है ? किस हरामजादेने शादी की और रुखसती की ?

टेसू—अजी आपने।

बाराती—आपने हजरत, आपने।

धौंकल०—तोमनने जी, तोमनने।

बाराती—अपनी सारी दौलत भी दहेजमें दे डाली।

धौंकल०—दे डाली ? वाह ! वाह ! मेरो कलेजा ठण्डो हो गवो। जा मनहूशशे दौलत निकल गयी। बड़ो अच्छी भवो।

गोबर०—झूठ झूठ झूठ। ( दौड़ता है ) अरे ओ केतकी ! ओ केतकी हाय ! कोई नहीं बोलता ?

बाराती—बोले कौन ? वह तो अपनी ससुराल, मोहन-के घर, पहुँच गयी होगी।

गोबर०—अरे ! गजब ! हाय ! कम्बख्त आँखोंमें धूल झोंक गया ? पुलिस पुलिस ! पकड़ो उसको—मोहनको। हाय ! अब समझा।

टेसू—बस, समझनेवालेकी मौत है। मैं तो पहलेसे ही कहता था।

## गाना

सब०—धूल ! धूल ! धूल ! आँखोंमें धूल-धूल-धूल।
वह सारी चालाकी जो थी इनमें बाकी। वह यारोंके चकमेंमें गए सब
भूल भूल—आँखोंमें धूल धूल धूल धूल !
धोखेकी टट्टीमें खेलो शिकार। धूलोंकी आँखोंमें छोड़ो बौछार।
गोबर०—पुलिसकी करता हूँ अभी पुकार। (धौंकल) जाणे दो कर
लो जी शब्रो करार। धूल ! धूल—

# हवाई डाक्टर

( Moliere's Le Medecin volant )

मोलियरने पहले पहल कई एक छोटे-छोटे प्रहसन लिखे थे। उनमेंसे इस समय कुल दोका पता चलता है।

1. La Jalousie du Barbouille और

2. Le Medecin Volant. यह दूसरा प्रहसन है, जिसके आधारपर 'हवाई डाक्टर' लिखा गया है। पहले पहल यह पेरिसमें १८ अप्रैल सन् १६५६ में खेला गया था, जिसमें मौलियरने Sganarelle ( गोबरचन्द ) का पार्ट किया था।

यह प्रहसन हिन्दीमें सन् १६१४ में लिखा गया और उसी साल 'इन्दु' में प्रकाशित हुआ।

गोंडा
दिसम्बर, १६१६ } जी० पी० श्रीवास्तव

### पात्र

गोबरचन्द – एक बूढ़ा अमीर।

दिलपसन्द—एक नवयुवक।

घनचक्कर – दिलपसन्दका नौकर।

टेसू – गोबरचन्दका नौकर

### पात्री

नयना—गोबरचन्दकी भतीजी।

बयना – नयनाकी बहन।

# हवाई डाक्टर

## पहला दृश्य

गोबरचन्दका मकान

( नयना और बयना )

बयना—गरीबी फिर भी भली। रूखी सूखी खाते हैं, मगर मजेमें तो रहते हैं। देखो, नयना, हम तुम सगी बहिनें हैं। मैं अपने पापाकेयहाँ रही और तुम्हे चचा गोबरचन्दने अपनी बेटीकी जगहपर पाला पोसा। मैं गरीबकी गरीब ही रही और तुम अब अमीर हुई। मगर जो मैं रुपयोंकी मोहताज हूँ, तो तुम सुखके लिये तरसती हो। कहनेको तुम्हारे पास दौलत है, मगर कौड़ी-कौड़ीको मोहताज हो। आग लगे ऐसे रुपयेपर जो दुःखमे काम न

आये; बल्कि मुसीबतको घटानेके बदले और बढ़ाये—और रोज एक-न-एक नयी आफत लाये।

नयना—प्यारी बहिन, हम औरतोंकी किस्मतको विधाताने एक ही साँचेमें ढाला है। चाहे कोई गरीब हो या अमीर; मगर शादीके मामलेमें दोनों एक-सी हैं। माना कि तुम गरीब हो, खूबसूरत हो, सुडौल हो, होशियार हो, नखशिखसे दुरुस्त हो, पढ़ी-लिखी हो। मगर क्या अपनी शादीके मामलेमें अपनी जबान हिला सकती हो? क्यों बहिन! बोलो।

बयना—सच पूछो तो बहिन, औरतोंको जबान ही नहीं होती; क्योंकि वह जबान ही क्या कि जो न खानेके लिये हो, न हिलानेके लिये हो। सिर्फ एक नामके लिये हो। मगर हमको इसकी जरूरत ही कब पड़ती है? और हमारे पास है ही क्या? न रुपये, न दौलत। सिर्फ एक अकेली जान है—और इतनेके लिये कोई अधमरा बुड्ढा हमारी किस्मतको न बिगाड़ेगा।

नयना—तो क्या बुड्ढोंके साथ शादी होनेमें ही किस्मत बिगड़ती है?

बयना—हाँ, क्योंकि अगर ये लोग हमारा ख्याल छोड़ दें, तो जवानोंका साथ जवानोंसे हो।

नयना—तो क्या इससे मतलब यह है कि शादीमें सिर्फ उम्रका ख्याल करना चाहिये ?

बयना—और हैसियत।

नयना—अच्छा, अगर ऐसा है, तो यह बताओ कि अगर तुम्हारी शादी तुम्हारी हैसियतके मुताबिक किसी नौजवानसे हो, तो तुम्हें कोई उज्र तो न होगा।

बयना—मेरी समझमें कोई भी नहीं।

नयना—अरी नादान! अभी आदमियोंकी पहचान कहाँ? अभी तो निरी कली हो। बागकी हवा लगेगी तो गुल खिलेगा। आपसे आप बुरे-भलेकी पहचान हो जायगी।

बयना—अहाहा! अब तो कबूला अपने मुँहसे तुमने। यह इशारा मैं खूब समझती हूँ। साफ-साफ क्यों नहीं कहती कि इस बुड्ढेसे शादी न करूँगी? क्योंकि मैं दिल-पसन्दको चाहती—

नयना—चुप, तुझे बातें बनानी खूब आती है।

बयना—अगर दिलपसन्दको नहीं चाहती हो, अच्छी बात है; क्योंकि कल उसकी शादी मेरे गाँवमे होगी।

नयना—किसकी! किसकी! दिलपसन्दकी! नहीं ऐसा नहीं हो सकता। किसके साथ?

बयना—अब रङ्ग लायी गिलहरी। ऐ! है! तुम्हारी बलासे, किसीके साथ हो।

नयना—चलो, हटो मेरे सामनेसे। मुझे सतानेके लिये आयी हो तुम?

[ बाहरसे आवाज़ आती है—दरवाजा खोलो ]

बयना—हाँ हाँ, जल्दी लेट जाओ। और हाथ-पैर पटको चचा आ रहे हैं। कोई डाक्टर भी साथ लाये हैं, मालूम होता है।

नयना—(लेटकर) हैं! हैं! यह तूने कौनसी खबर सुनायी। मैं सचमुच बीमार हुई जाती हूँ। कल अगर वह शादी होगी, तो मेरी भी मौत है।

बयना—तो फिर बुड्ढा कल किसके साथ शादी करेगा? क्योंकि कल तुम्हारी भी शादी है।

नयना—मेरी लाशके साथ। ( पर्देका गिरना )

## रास्ता

(दिलपसन्द और धनचक्कर)

दिल०—अगर इस वक्त कहीं मेरे मनका कोई डाक्टर मिल जाये तो सारा खेल बन जाये।

धन०—अगर इस वक्त मेरी जोरू मिल जावे तो पूरा खाना हजम हो जाये।

दिल०—डाक्टर ढूँढ़ते-ढूँढ़ते मेरे तलवे घिस गये।

धन०—यहाँ जोरूकी फिक्र करते-करते चाँद गञ्जी हो गयी।

दिल०—इस कम्बख्त गोबरचन्दके मारे मेरा बुरा हाल है। सब तरकीबें करके हार गया, मगर नयनाको वह कहीं जाने नहीं देता। वह तो इतनी खैरियत हो गयी कि नयना झट बीमार बन गयी। मगर अब भी डर यह है कि कहीं गोबरचन्द इस हालतमें भी उसकी शादी उस बुड्ढेके साथ न कर दे; क्योंकि वह बुड्ढा कल ही शादी करने-पर तुला है और कहता है कि किसी सूरतसे नयनाकी शादी कर दो। बीमारी बादको अच्छी होती रहेगी। मगर

इतना इतमीनान है कि नयनाकी बहिन बयना, नयनाकी बीमारीका हाल सुनकर अपने गाँवसे चली आयी है और यह जरूर उसे अपने साथ अपने मकान ले जानेके लिये कोई-न-कोई तरकीब निकालेगी।

धन०—अपना सर। मैं बताऊँ? कहिये तो उस बुड्ढे-की नाक साफ कर दूँ। तो फिर वह कभी शादीका नाम भी न लेगा।

दिल०—नहीं, यह नहीं। तू कहींसे ऐसा डाक्टर ला, जो गोबरचन्दको यह राय दे, कि नयनाको हवाकी तबदीलीके लिये वह किसी गाँवको भेज दे, तो वह जरूर उसे उसके बापके पास भेज देगा। उधर उसका बाप नयनाकी शादी मेरे साथ करनेके लिये बिल्कुल राजी है। बस, अब किसी-न-किसी तरहसे नयना अपने बापके घर भेज दी जाय और······

धन०—गोबरचन्द यहीं रोक लिये जायँ।

दिल०—बस बस, तब तो मेरा पूरा काम चल जाय। इसलिये इसी किस्मका कोई डाक्टर ला।

धन०—अगर न मिले तो?

दिल०—तो तू डाक्टर बन और मेरा काम कर दे।

धन०—अररर! मैं डाक्टर बनूँ? मुझसे नही होगा;

कलई खुल जाये तो मारा जाऊँ, पीटा जाऊँ, पागलखाने-की हवा खाऊँ।

दिल०—मैं एक अशर्फी दूँगा।

घन०—फीस तो करारी है; मगर आता-जाता खाक पत्थर ही है, यह मालूम रहे।

दिल०—तो कोई वहाँ बीमार थोड़े ही है, जो डाक्टरी लियाकतकी जरूरत पड़ेगी?

घन०—अच्छा, कुछ परवाह नहीं, आप काबिलसे काबिल डाक्टरसे मेरा मुकाबिला करा लीजिये; अगर उससे बढ़कर और जल्दी काम न करूँ, तो मेरा नाम घन-चक्कर नहीं। आदमियोंकी जान लेनेमे ऐसी तेजी और सफाई दिखलाऊँ कि बड़े-बड़े डाक्टर भी मुँह ताकते रह जाये; क्योंकि लोग कहते हैं कि डाक्टरके आनेपर बीमारी भागती है। मगर घनचक्करका कहना यह है, कि डाक्टरके साथ बीमारी और मौत दोनों आती हैं।

दिल०—शाबास! अब देर न कर।

घन०—बस, अब पोशाक दीजिये।

दिल०—तू मेरा कोई सा सूट पहन ले।

घन०—नहीं, कोट-पतलून नही पहनूँगा। कौन घण्टे भरमें उसको पहने और उतारे। कभी पहना तो है नहीं।

कहीं दौड़ूँ तो नाक ही टूटे। अपना ओवरकोट दे दीजिये और एक साहबकी टोपी, बस काफी है। कौन जानता है, नीचे क्या पहने हूँ ? और एक ऐनक। फीस पहले लूँगा ; क्योंकि वही मेरा सर्टिफिकेट है।

---

## तीसरा दृश्य

गोबरचन्दका मकान

गोबर०—हैं! हैं! नयना दम तोड़ रही है। बेचैनी दम-बदम बढ़ती जाती है। अभी तड़पते-तड़पते चरपाईसे गिर पड़ी। मैं समझता हूँ, कि कुछ दिनोंके लिये शादी टालनी पड़ेगी। टेसू—ओ टेसू!

(टेसूका दौड़ता हुआ आना और गोबरचन्दसे टकराना)

टेसू—अरे बाप रे बाप! पत्थर पड़े ऐसी जल्दीपर। सर फूट गया।

गोबर०—बदतमीज बेहूदा! कमर तोड़ डाली। इस तरहसे दौड़कर आनेकी कौन सी जरूरत थी ?

टेसू—आप ही तो कहा करते हैं कि टेसू बड़ा सुस्त है। फुर्ती उसमें हई नहीं।

गोबर०—खबरदार, जो अब इस तरहसे कभी आया।

टेसू—मुझे क्या मालूम था कि आप रास्तेमे खड़े हैं।

गोबर०—जा, डाक्टर साहबको बुला ला बहुत जल्द।

टेसू—साहब, अगर जल्दी चाहते हैं तो एक आदमी मेरे आगे भेजिये कि रास्तेपरसे सबको हटा दे। नही तो फिर किसीकी कमर या नाक टूटे तो मैं नहीं जानता।

गोबर०—अबे जाता है या नही?

टेसू—अच्छा, जाता हूँ—हटो बचो—हटो बचो—हटो बचो। (जाता है)

(बयनाका आना)

बयना०—चचाजी। एक बड़े डाक्टर आये हैं। सीधे कलकत्तेसे चले आ रहे हैं। कहींको जा रहे थे। नयनाका हाल किसीसे सुना, बस, यहाँ उतर पड़े।

गोबर०—ओहोहो! डाक्टरोमे रहमदिली तो आज ही देखी।

बयना०—बड़े डाक्टर लोग अपने नामकी ज्यादा परवाह करते हैं।

गोबर०—कहाँ हैं वह?

बयना०—बैठकमें। मगर वह तो खुद ही यहाँ चले आ रहे हैं।

( घनचक्करका डाक्टरके रूपमें प्रवेश )

घन०—Good evening Mr. Gobarchand.

गोबर०—Good evening Sir.

घन०—Hullo ! क्या माजरा है ?

गोबर०—लड़की बीमार है।

घन०—लड़की बीमार है या आप ?

गोबर०—मैं तो भला-चङ्गा हूँ।

घन——( नब्ज देखता हुआ ) कौन हरामजादा आपको भला-चङ्गा बताता है ? Nonsense ! आपको खब्तकी बीमारी है। दिमाग फिर गया है। बहुत जल्द पागलखाने जायँगे।

( टेसूका आना )

टेसू—हटो बचो। हटो बचो। हटो बचो।

गोबर०—चुप हरामजादा। गदहा पाजी। बदमाश कहींका। इतना गुल काहेको मचाता है ?

टेसू—मैं जो आ रहा हूँ, रास्ता साफ करता हुआ।

घन०—आपकी बीमारीका असर बहुत बुरा पड़ रहा है। आपके साथके रहनेवाले अगर आपके पाससे हटाये न जायँगे तो बहुत जल्द कुछ मर जायँगे और कुछ आपकी तरह पागलखाने जायँगे।

टसू—कौन ( गोबरचन्दकी तरफ )? क्या आप भी पागल-खाने जायँगे।

घन०—हाँ, अभी अभी।

टेसू—( गोबरचन्दसे ) तो जनाब मेरी तनख्वाह देते जाइए। और जो इनाम बाकी है वह और बखशीस, जो आपने कहा था—सब लाइये, देर न कोजिये। आपका कौन ठीक! इसीलिये मैं पहलेसे ही माँगता चला आता हूँ। मगर आप सुनते ही नही।

गोबर०—मेरी तो अक्ल ही खप्त हो गयी। कुछ भी मेरी समझमें नहीं आता।

टेसू—तनख्वाह, इनाम, बखशीस सब ढीले कीजिये। वाह! वाह! अच्छे वक्त आपकी अकिल खप्त हुई! कही इस खप्तीमें मेरी सालभरकी तहख्वाह न भूल जाइयेगा।

गोबर०—सालभरकी? हाय! हाय। यह जाल। फरेब!

घन०—ठहरिये, ठहरिये। आपकी बीमारी इस वक्त बड़ी तेज़ीसे बढ़ रही है। इसलिये या तो आप इन सब लोगोंको छोड़कर पागलखाने चलिये और अगर आप यही रहना चाहते हैं तो फौरन अपनी लड़कीको हटाइये। कुछ दिन आपसे अलग रहेगी। आपका असर जाता रहेगा और देहातकी हवा लगते ही भली-चङ्गी हो जायगी। नहीं तो

घण्टे आध घण्टे में वह साफ हो जायगी। और उसकी मौत आपकी ही वजहसे होगी। इसलिये खूनके इलजाममें आपके ऊपर मुकदमा चलाया जायगा।

टेसू—और सालभरकी तनख्वाहके लिए दूसरा...।

गोबर०—हाय! चारों तरफ अंधेरा मालूम होता है!

बयना—क्यों डाक्टर साहब! आपने यह कैसे जाना कि लड़की इतनी जल्दी मर जायगी? अभी तो आपने उसे देखा ही नहीं।

घन०—इनकी हालत देखते ही सब हाल खुल गया। बीमारीकी असल वजह मालूम हो गयी। जबतक ये दोनों अलग न किये जायगे, इनका खप्त बढ़ता जायेगा और उसकी हालत खराब होती जायेगी।

बयना—तो बेहतर यही होगा कि नयनाको मैं अपने मकान ले जाऊँ और इनको यहीं रहने दूँ, ताकि इनका इलाज आप करें।

घन०—बहुत ठीक। अभी ले जाओ। जल्द ले जाओ।

बयना०—चचाजीसे तो पूछ लूँ।

गोबर०—अभी ले जाओ। फौरन ले जाओ।

घ०—और जबतक बिलकुल अच्छी न हो तबतक अलग ही रखना।

गोवर०—अलग रखना। अलग रखना।

घन०—नही तो यह पागल हो जायँगे।

टेसू०—फिर मेरी तनखाह मारी जायगी।

वचना—अच्छा लड़कीको तो देख लीजिये।

घन०—चलो, चलता हूँ।

( दोनों एक तरफ जाते हैं )

( गोवरचन्द पीछे-पीछे चलता है, मगर टेसू आगेसे रोकता है )

टेसू—उधर कहाँ, उधर कहाँ? डाक्टर साहबने कहा है, कि आप उधर जायँगे तो पागलखाने भेजने काबिल हो जायँगे। यानी फिर मेरी तनख्वाह जरूर गायब हो जायगी। इसलिये मेरी तनख्वाहको खातिर आपको इधर चलना होगा।

---

## चौथा दृश्य

रास्ता

( दिलपसन्द अकेला )

दिल०—ईश्वर जाने घनचक्करने क्या किया, क्या नहीं। हमे इसकी अभीतक ज़रा भी खबर नहीं। इससे और भी हमारी परेशानी बढ़ती जाती है। अहाहा! वह दौड़ता हुआ चला आ रहा है!

( घनचक्कर मामूली पोशाकमें आता है )

घन०—अख्खा ! आप मिल गये ? अच्छी बात है। बस, मुँह मीठा कीजिये। देखते क्या हैं ? वह काम किया है कि किसीने न किया होगा। गोबरचन्दपर जाते ही रोब गाँठ दिया। वह मेरे चकमेमे आ गया और मुझे सचमुच डाक्टर समझने लगा। यही नहीं, मेरे कहनेसे उसने नयनाको उसके घर भेज दिया और अपनेको बीमार समझने लगा।

दिल०—वाह मेरे प्यारे घनचक्कर ! वाह ! ईश्वर तुझे सलामत रखे। अब शादी भी हो जाय तो बस। ( जाता है )

( गोबरचन्दका आना )

घन०—( गोबरचन्दको बिना देखे हुए ) मैंने इस कम्बख्त गोबरचन्दके जैसा उल्लू भी नहीं देखा। इतनी जल्दी मेरे चकमेमे आ गया ! ( गोबरचन्दको देखकर ) अ र र र र ! इस कम्बख्तको इसी वक्त आना था। अब क्या करूँ ? किधर भागूँ ? मेरी सारी डाक्टरी हुर्र हो गयी। अरे मेरे अच्छे दिमाग ! चल, मुसीबतका मुकाबिला कर और इसको एक दफे फिर अपने चकमेमे ले आ।

गोबर०—ए भाई ए ! तुम कौन हो ?

घन०—सलाम हुजूर ! मैं एक गरीब, मुसीबतका

सताया हुआ परदेशी हूँ। क्या हुजूर उन नामी डाक्टरको जानते है, जो कलकत्तेसे कल यहाँ आये हैं?

गोवर०—हाँ हाँ, अभी-अभी तो मेरे मकानसे गये हैं।

घन०—हुजूर मैं उन्हीका सगा भाई हूँ। हम दोनो एक माँके पेटसे एक साथ पैदा हुए हैं। इसलिये हम दोनो-की शक्ल इतनी मिलती है कि हमेशा लोग धोखा खाते हैं।

गोवर०—अपने सरकी कसम, मैं खुद ही धोखा खाने-वाला था। तुम्हारा नाम क्या है?

घन०—बेहाल। हुजूर कल मैं और डाक्टर साहब इस शहरमे आये। बदकिस्मतीसे मैं उनके दवाखानेमे गया। दो शीशियाँ दवासे भरी मेजके बिलकुल किनारेपर रखी थीं। धोखेमें मेरा हाथ लग गया। वे टूट गयीं। इसपर डाकृर साहब एकदम आग हो गये। इतने खफा हुए कि मुझको घरसे निकाल बाहर कर दिया। अब क्या करूँ? इस परदेशमें न कोई जाननेवाला और न पहचाननेवाला। न सँगी न साथी। अकेला मारा-मारा फिर रहा हूँ।

गोवर०—घबराओ नहीं। मैं तुम्हारे भाईसे मेल करा दूँगा। वह मेरे बड़े दोस्त है। मेरा कहना वह जरुर मानेगे। जैसे ही उनसे मुलाकात होगी, वैसे ही मैं तुम्हारी सिफारिश करूँगा।

घन०—इस गरीबपर आपकी बड़ी मिहरबानी होगी। अच्छा हुज़ूर, सलाम।

( धनचक्कर जाता है )

गोबर०—नयनाको कुछ दिनोंके लिये गाँवपर भेज दिया है। उसके अलग होनेसे मेरी हालत भी सम्भल गयी है और उम्मीद है, कि वह भी अच्छी हो जायगी। और—

( धनचक्करका डाक्टरके रूपमें दूसरी तरफसे प्रवेश )

घन०—जहाँ मरीजने डाक्टरका कहना न माना और बदपरहेजी करनेमें जिद की—

गोबर०—Good-morning Sir.

घन०—Good-morning Mr. Gobarchand.

गोबर०—आपसे एक दरखास्त है।

घन०—हुकुम, जो कहिये मैं करनेको तैयार हूँ।

गोबर०—अभी आपके भाईसे मुलाकात हुई थी। वह बेचारा बड़ी मुश्किलमें...

घन०—वह बड़ा आवारा और बदमाश आदमी है।

गोबर०—फिर भी तो अपना ही भाई है। अगर गलती हुई—

घन०—वह अव्वल नम्बरका शराबी है, Gobarchand.

गोबर०—कुछ भी हो, मगर आप समझदार आदमी हैं। आपको माफ करना चाहिये।

घन०—उस कम्बख़्तकी बातें छोड़िये। मुझे उसे अपना भाई कहनेमे भी शर्म है। उस बदमाशकी गुस्ताखी देखिये, कि सिफारिश करनेके लिये आपको तकलीफ दी। बस, उसका नाम मत लीजिये।

गोबर०—ईश्वरके लिये मेरी दाढ़ीकी इज्जत रखिये। मैंने उससे वादा किया है, कि मैं आपसे और उससे मेल करा दूँगा। अगर आप न मानेगे तो मेरी बात न रहेगी।

घन०—मैंने तो कसम खायी थी कि उस कम्बख्तका कभी मुँह न देखूँगा। मगर क्या करूँ, बीचमे आप पड़ गये। इसलिये महज आपकी वजहसे मैं उसे माफ करता हूँ, Mr. Gobarchand.

## पांचवां दृश्य

गोबरचन्दके मकानका सामना

दिलपसन्द—मुझे सपनेमें भी ख्याल न था कि घनचक्कर इतनी खूबीसे अपना काम करेगा। शाबाश! (घनचक्कर अपनी मामूली पोशाकमें आता है) वाह! मेरे प्यारे घनचक्कर! तुमने सचमुच इनाम देनेका काम किया।

घन०—हाँ, यह सब तो अच्छा हुआ, मगर सारा खेल बिगड़ ही गया था; क्योंकि गोबरचन्दने मुझे इस हालतमे देख लिया। वह तो कहिये, फौरन ही एक बात गढ़ ली; नहीं तो सब चौपट ही हुआ था! (गोबरचन्दका आना) भागिये, भागिये, वह कम्बख्त फिर आ मरा।

(दिलपसन्दका जाना)

गोबर०—तुम्हें मैं बड़ी देरसे ढूँढ़ रहा हूँ। तुम्हारे भाईसे मैं मिला था। उनसे तुम्हारे लिये बहुत कहा सुना। यहाँतक कि उन्हें तुम्हारे कसूरोंको माफ करना ही पड़ा। मगर अब मैं यह चाहता हूँ, कि तुम दोनोंका हाथ अपने सामने मिलवाऊँ। इसलिये तुम मेरे मकानके भीतर चलो, जबतक मैं उन्हें बुलाकर लाता हूँ।

घन०—मगर शायद ही वह आपसे मिलें इस वक्त। और दूसरे मैं आपके मकानमे ठहरना नही चाहता; क्योंकि मैं उनके गुस्सेसे बहुत डरता हूँ।

गोबर०—नहीं, तुमको ठहरना होगा। मैं तुम्हें तालेमें बन्द किये देता हूँ। घबराओ नहीं, मैं तुम्हे यकीन दिलाता हूँ, कि वह तुमसे जरा भी खफा न होंगे।

( गोबरचन्द घनचक्करको कोठरीमें बन्द करके जाता है )

घन०—( खिड़कीपर ) अब तो पिंजड़ेमें फँसा। अब बचनेका कोई उपाय नही मालूम होता। खैर, कुछ हर्ज नहीं। गोबरचन्द घनचक्करको फाँसेंगे? अजी, ऐसे चक्करमें उन्हें डालूँ कि वह याद करे। रात अँधियाली है और घनचक्करके हथकण्डे भी बेहद टेढ़े हैं।

( घनचक्कर कूदकर भाग जाता है और टेसू आता है )

टेसू—मैं तो खाली टकराता ही था। मगर यहाँ तो लोग खिड़कियोंसे कूदते हैं। मै जरा छिपकर देखूँ, कि मामला क्या है? ( छिप जाता है )

( गोबरचन्दका आना )

गोबर०—ईश्वर जाने डाक्टर साहब कहाँ गायब हो गये? तमाम छान डाला, मगर कहीं पता न पाया। ( घनचक्कर डाक्टरके रूपमें आता है ) अच्छा! खूब मिले आप!

अब मैं आपको थोड़ीसी तकलीफ देता हूँ; वह यह, कि आपका भाई मेरे मकानमें है। चलिये, मेरे सामने उससे हाथ मिलाइये, ताकि मेरे दिलको तसल्ली हो।

घन०—Mr. Gobarchand. आप मजाक कर रहे है क्या? मैंने माफ कर दिया, बस काफी है। अब अपने सामने हाथ मिलवानेकी क्या जरूरत है? दूसरे, मैं उसे देखना नहीं चाहता।

गोबर०—मेरी खातिर इतना और सही।

घन०—क्या कहूँ, आपकी मुरव्वतका मुझे इतना ख्याल है कि......अच्छा, उसको बाहर बुलाइये।

(गोबरचन्द दरवाजेके रास्तेसे भीतर जाता है और घनचक्कर खिड़कीके रास्तेसे भीतर घुसता है।)

गोबर—(खिड़कीपर) लो; तुम्हारे भाई साहब तुम्हारे लिये बाहर खड़े इन्तजार कर रहे हैं। उन्होंने वादा किया है कि जो कुछ बेहाल कहेगा, मैं करूँगा।

घन०—(खिड़कीपर) इतना मेरा कहना और कीजिये कि उनको यहीं भेज दीजिये। मैं यहीं अकेलेमें माँफी माँग लूँगा; क्योंकि मैं उनके मिजाजको अच्छी तरह जानता हूँ। वह मुझे बुरी तरह झिड़केंगे। इसलिये सबके सामने बाहर उनसे मिलनेके लिये मेरी हिम्मत नहीं पड़ती।

( गोबरचन्द दरवाजेसे बाहर आता है और घनचक्कर खिड़कीसे निकलता है )

गोबर०—खैर ! ऐसा ही करूँगा । जनाब डाक्टर साहब ! उसको बाहर आते बड़ी शर्म मालूम होती है। इसलिये वह आपको भीतर आनेके लिये मिन्नत करता है। यह दरवाजेकी चाभी है। जाइये, अकेलेमे वह माफी माँगेगा।

घन०—मैं आपकी बातको काट नही सकता। आप सुनियेगा जो-जो बाते मैं कहूँगा। ( भीतर जाकर ) अहा ! तू यहाँ छिपा है बदमाश !—मेरे भाई ! मुझे माफ कीजिये। मेरा कसूर न था।—शराबी लुंगाड़ा कहीका, और बातें बनाता है ? मुन्शी गोबरचन्दको सिफारिश करनेके लिये परेशान कर डाला।—आह ! मेरे भाई !—चुप बदमाश, फिर भाई-भाई कहता है और मुझे शरम आती है।—मुझसे तो अब कसूर हो ही गया।—बस बस, जबान मत लड़ा। दूर हो बदमाश !

टेसू—( गोबरचन्दके सामने आकर ) आपके ख्यालमे इस वक्त आपके मकानके भीतर कौन है ?

गोबर०—कौन है ? डाक्टर साहब और उनका भाई बेहाल। आपसमे लड़ाई हुई थी। उसीकी इस वक्त

सफाई हो रही है। वह सुन, डाक्टर साहब बेहालको डाँट रहे हैं।

टेसू—कसम बाबा हुदहुदका। दोनों एक ही आदमी हैं। इस कोठरीके भीतर अगर एकसे ज्यादा हो तो मैं नाक कटा दूँ।

घन०—(मकानके भीतरसे) शराबी कहींका। मैं तुझे अच्छी तरहसे बताऊँगा। तेरा सारा आवारापन निकालता हूँ। कम्बख्त, तू मेरे नामको इस तरहसे बदनाम करता फिरता है! अब देखो, कैसा भीगी बिल्ली बना है! कुछ जानता ही नहीं गोया। बड़ा सीधा बन गया।

टेसू—(गोबरचन्दसे) जरा उनके भाईसे कहिये, कि तू भी खिड़कीके सामने आ। फिर देखिये, तमाशा।

गोबर०—बहुत अच्छा। जनाब डाक्टर साहब! जरा अपने भाई साहबको भी खिड़कीके सामने बुलाइये।

घन०—(खिड़कीपरसे) उस कम्बख्तका मुँह देखने काबिल नहीं है। और दूसरे उसको अपनी बगलमें खड़ा करनेमे मेरी सख्त बेइज्जती होगी।

गोबर०—जनाब, जब आपने मेरी इतनी बातें मानी हैं तो एक और सही।

घन०—ईश्वर जाने आपने कौनसा जादू कर रखा है

बन्दगी। ( जानेका बहाना करता है, मगर मौका पाते ही अपना ओवर कोट और हैट फेंककर खिड़कीसे फिर भीतर घुस जाता है )

गोबर०—अब जाकर ताला खोल दूँ और उस बेचारे को अपने घर जाने दूँ ; क्योंकि वह गरीब अपने कसूरोंकी काफी सजा पा चुका। उसके भाईने उसे बहुत डाँटा है। ( दरवाजा खोलकर भीतर जाता है और घनचक्करके साथ, जो कि इस वक्त नौकरके रूपमें है, बाहर आता है )

घन०—हजूरको मेरी वजहसे बड़ी तकलीफ हुई। मैं इस मेहरबानीको जिन्दगी भर न भूलूँगा।

टेसू—( गोबरसे ) आपके ख्यालमें इस वक्त डाक्टर साहब कहाँ हैं ?

गोबर०—वह तो घर चले गये।

टेसू—( जिसने गिरे हुए ओवरकोट और हैटको उठा लिया था ) अजी जनाब ! आपके डाक्टर साहब मेरी बगलमें दबे हुए है। ए……यह लीजिये ! यही कम्बख्त डाक्टर बना हुआ था और आपको धोखा दे रहा था। जबतक इधर आप झमेलेमें फँसे हुए थे तबतक उधर आपकी भतीजी नयना-की शादी दिलपसन्दके साथ हो गयी। मैंने यह खबर एक बड़े भलेमानससे सुनी है। और यह भी मालूम हुआ है, कि यह कम्बख्त उसी दिलपसन्दका आदमी है।

गोबर०—हाय! हाय! यह क्या गजब हुआ? रह हरामजादे, एकदम तुझे ढाई बरसको फाँसी दिलवाता हूँ।

घन०—वाह! वाह! घर बैठे मुफ़्तमें अच्छा-खासा पढ़ा-लिखा होशियार दामाद दिलवा दिया। और इस नेकीका बदला क्या ढाई बरसकी फाँसी! क्यों न हो, नेकीका जमाना है ही नहीं। अजी हजरत, अब जो हुआ सो हुआ। मगर खातिर जमा रखिये। उस बुड्ढेसे यह दिलपसन्द हजार दर्जे अच्छे हैं। रुपये तो इतने उनके पास हैं कि क्या कहना!

गोबर०—हाँ, रुपये बहुत हैं? तब ठीक है। तुम बड़े अच्छे आदमी हो।

टेसू—(अलग) क्या कहने हैं! रुपयेके नामसे कैसे जल्दी मजेमें आ गये। गोया उनके मरनेके बाद वह सब रुपये इन्हींको तरकेमें मिलेंगे।

गोबर०—भाई, तुम्हारा क्या नाम है?

घन०—घनचक्कर।

टेसू—क्या? मोछन्दर? और बापका नाम छुछून्दर? क्यों? खान्दानी है खान्दानी।

गोबर०—क्या कहा? घनचक्कर?

घन०—यानी हवाई डाक्टर।

टसू—वह लीजिये। दामाद दामादिन दोनों पहुँच गये।

( नयना, वयना और दिलपसन्दका प्रवेश )

दिल०—यह गुनहगार कसूरवार धोखेबाज आपको हाथ जोड़ता है और अपने कसूरोंकी माफी चाहता है।

गोबर०—नहीं बेटा, तुमने कोई कसूर नहीं किया। तुमको तो बेटा, ऐसा ही करना चाहिये था।

टेसू—रुपया अजब चीज है। गदहेको भी बाप बना देता है।

घन०—( दिलपसन्दसे ) जनाब, देखिये तो मेरा भी ख्याल रहे। हाँ, शर्मसे कह नहीं सकता कि कुछ मतलब है। मेरी डाक्टरी फीस बहुत बाकी है।

नयना०—( वयनाका हाथ पकड़ाकर ) अच्छा, तो लो अपनी फीस लो। बहिन! अब हिचकिचाती क्यों हो? तुम कह चुकी हो कि शादीमें सिर्फ उमर और हैसियत-का ख्याल रखना चाहिये।

दिलपसन्द—जनाब, आपसे मेरी एक दर्खास्त है। वह यह कि घनचक्करकी शादी वयनासे करा दीजिये। घन-चक्करकी गरीबी और हैसियतपर ख्याल न कीजिये। यह एक शरीफ खान्दानके हैं; मगर वक्त सबका एकसा नहीं होता। कल ये कुछ और थे और आज कुछ और हैं—

टेसू—( अलग ) तो यह कहिये, यह आदमी नहीं, यह अच्छा-खासा गिरगिट है। घड़ी-घड़ी रङ्ग बदलता है।

दिल०—ईश्वरकी कृपासे इनके अच्छे दिन फिर आये हैं और इनकी हालत सुधर चली है और वयनाके बाप वयनाकी शादी इनके साथ करनेके लिये राजी हैं।

गोबर०—अच्छा तो मंजूर। पहले तुम जाओ, इधर बेटा दिलपसन्द और नयना। तुम दोनों हाथ मिलाओ। ओ बेटा घनचक्कर—

दिल०—इनका असली नाम घनश्याम है।

गोबर०—अच्छा, बेटा घनश्याम! लो, अपने हाथमें बेटी वयनाका हाथ लो। तुम चारों फलो-फूलो आबाद रहो।

टेसू—अररर! सबका जोड़ा मिल गया। और मैं खैरख्वाह ही रह गया। वाह! वाह! मैं अपना जोड़ा खुद मिला लूँगा। आओ बेटा टेसू ( गोबरचन्दका हाथ पकड़कर ) और आओ बेटी गोबरी—

गोबर०—चुप बे—क्या बकता है वाहियात?

टेसू—अब हमी आप रह गये। आइये, निपट लें।

पटाक्षेप।

*समाप्त*

## ४—साहब बहादुर

ले० श्रीयुत जी० पी० श्रीवास्तव, बी०ए०, एल० एल० बी०

इस नाटकके लिखनेमें 'श्रीवास्तवजी' ने तो हद हो कर दी है। एक सतर पढ़िये और लगातार घण्टेभर हँसिये। इसके मूल लेखक जगद्विख्यात 'मोलियर' ही हैं; मगर 'श्रीवास्तवजी' ने इसको ऐसी योग्यतासे हिन्दीमें अपनाया है कि इसमे मूल रचनासे भी अधिक मजा आ गया है। फैशन और उपाधियोंके पीछे मर-मिटनेवाले मूर्खोंको बड़ी बुरी तरह खबर ली गया है। यह नाटक कई बार छप चुका। मू० १।) रु० है।

## ६—मरदानी औरत

ले० श्रीयुत जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए० एल० एल० बी०

विषय इसका वह है कि जिसपर आज तक किसी नाटककारने कलम नहीं उठायी। इसमें साहित्य-संसारकी लीलायें देखिये, सम्पादक बण्टाढार, प्रकाशक गर्दआनन्द, समालोचक पक्षपातीलाल इत्यादिकी बातों और करामातोंपर हंसते-हंसते पेट फूल जाता है। प्लाट निराला और एक्टिङ्गकी गुञ्जाइश बहुत है। पुस्तकमें कई चित्र भी दिये गये हैं। मूल्य केवल २

## ७—नाकमें दम और जवानी बनाम बुढ़ापा

### उर्फ, मियांकी जूती मियांके सर

ले० श्रीयुत जी०पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल० एल० बी०

दुनियाके हास्यरस-लेखकोंके सरताज मौलियरके हास्यरसपूर्ण नाटक और श्रीवास्तवजीकी जादूभरी और हास्यपूर्ण लेखनी, तब फिर क्यों न गजब हो जाय? कमाल तो यह है कि अनुवादमें मूलसे अधिक यौवन पैदा कर दिया गया है। इन दोनों नाटकोंमें श्रीवास्तवजीने बुढ़ापेकी शादीकी बहार खूब ही दिखाई है।

## ८ - उलटफेर

ले० श्रीयुत जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल० एल० बी०

हंसते-हंसते लुटा देनेवाला, नसीहतोंसे कूट-कूटकर भरा हुआ आला दर्जेका लाजवाब नाटक। इस नाटकमें आजकलके अदालती ढोंग तथा वहांके अहलकारोंके हथकण्डोंका बड़ा ही सुन्दर खाका खींचा गया है। पुस्तकमें कई रङ्गीन ः एकरंगे चित्र भी दिये गये हैं। मूल्य १।)

## ९—दुमदार आदमी

ले०—श्रीयुत जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल० एल० बी०

इसमें शिक्षाप्रद पांच एक अंकीय नाटकोंका संग्रह है। इसमें आजकलके पश्चिमीय रंगमें रंगे और अङ्गरेजियतके सांचेमें ढले बी० ए०, एल०-एल० बी० का ऐसा खाका खींचा गया है कि बस, कुछ न पूछिये, पढ़ते-पढ़ते आप लोटन-कबूतर हो जायंगे। सभी नाटक खेलने योग्य हैं। अनेकों चित्रों सहित सजिल्द पुस्तक-का दाम २) रुपया। पुस्तक कई बार छप चुकी है।

## १०—गंगाजमनी

ले०—श्रीयुत जी० पी० श्रीवास्तव, बी० ए०, एल० एल० बी०

इसके दो भाग हैं। पहले भागमें दो खण्ड हैं। पहले खण्ड बालक-प्रेम और दूसरे खण्डमें नवयुवक प्रेमके भावको दिखलाया गया है। दूसरे भागमें भी दो खण्ड हैं और प्रत्येक खण्डमें दो-दो प्रहसन हैं। तीसरे खण्डमें युवक-प्रेम और चौथे खण्डमें प्रौढ़-युवक-प्रेमके भावको लेखकने अपने विशेष ढंगसे प्रदर्शित किया है। इसमें सामाजिक एवं मानसिक विकारों तथा साहित्यिक दुर्दशाका बड़ाही सुन्दर प्राकृतिक वर्णन है। वासना और सात्विक प्रेमका महान अन्तर लेखकने खोलकर दिखला दिया है। रंग-